और आदिति कहलाते थे। ये बौद्ध जैन और ब्राह्मण आदि होते थे। कौटल्य का मत है कि इन पर सख्ती की जाय और इन्हें शारीरिक दंड भी दिया जाय जिससे ये बिना जरूरत भिक्षा वृत्ति न करें।

आचार्य जंगली और जरायम-पेशा आदमियों से भी उपयोगी श्रम लेने के पक्ष में था।

**बेगार**—जान पड़ता है कि कौटल्य के समय में बेगार की प्रथा उस रूप में प्रचलित नहीं थी, जैसी आजकल समझी जाती है तथा कुछ भागों में अब जारी है। आचार्य ने लिखा है कि सरकारी कर न दे सकने वाले कुछ मजदूरों से इतना काम करा लिया जाय, जिसके काम से उनका कर चुक सके*। इसप्रकार यह श्रम सरकार ही करा सकती थी और वह भी सब प्रकार के मजदूरों से नहीं। इस श्रम में झाड़ू लगाना, पहरेदारी, तोलना, बोझ उठाना, नापना, पल्लेदारी आदि छोटी छोटी सेवायें ही लीजाती थीं। कर के रूप में तैय्यार वस्तुयें लेने की प्रथा उस समय प्रचलित नहीं जान पड़ती। राजा या जमींदार आदि अपने निजी कार्य के लिये ऐसा श्रम कराते हों, इसका भी कोई उल्लेख अर्थशास्त्र में नहीं पाया जाता।

**दास और उनका श्रम**—यद्यपि तत्कालीन विदेशी यात्रियों ने भारतवर्ष में दासों का अभाव स्वीकार किया है,

---

*इस दशा में भी मजदूरों को पर्याप्त भोजन और कुछ नकद वेतन मिलता था।

तथापि जान पड़ता है कि आचार्य कौटल्य से पूर्व भारतवर्ष में, किसी न किसी सीमा तक दासता थी अवश्य, इसीलिये उसने ऐसे नियम बनाये जिनके अनुसार कार्य होने से दासों की दशा बहुत सुधर गयी, उनके सदाचार की रक्षा होगई, और अन्ततः इस प्रथा का प्रायः उन्मूलन ही होगया। आचार्य ने यह असंदिग्ध घोषणा कर दी कि आर्य कभी दास नहीं हो सकता*। स्मरण रहे कि वह शूद्रों को भी आर्य जाति का मानता था। उसने उनके बच्चों की भी विक्री रोकदी और न केवल बच्चा बेचने वाले शूद्र को (चाहे वह उसका पिता ही क्यों न हो) वरन् इस विक्री की दस्तावेज पर साक्षी देनेवाले को भी दंडित ठहराया। उसने यह भी नियम कर दिया कि अपने आपको बेचने वाले की सन्तान दास न समझी जाय। दासों की आठ वर्ष से कम उम्र की सन्तान से काम लेनेवाला व्यक्ति दंड पाये। छोटे अनाथ बच्चों को विदेश में लेजाकर, बेचने, गिरवी रखने, अथवा गर्भवती दासी को प्रसव का प्रबन्ध किये बिना बेचने गिरवी रखने, खरीदने वाले और खरीद के दस्तावेज पर साक्षी

---

*इसका अर्थ यह है कि परस्पर आर्य राजाओं के युद्ध में कैदी सैनिक जो साधारणतया मनु आदि प्राचीन आचार्यों के मतानुसार दास समझे जाते थे, आगे दास न माने जांय। विशेषतः जब कौटल्य का शिष्य सम्राट चन्द्रगुप्त उनके छोटे बड़े राजाओं को जीत कर असंख्य सैनिकों को लड़ाई का कैदी बना रहा था, उक्त घोषणा कितनी गौरव-पूर्ण मालूम होती है।

देनेवाले को भी दंड दिया जाय। इससे स्पष्ट है कि आज की प्रतिज्ञाबद्ध कुली प्रथा के सामने चन्द्रगुप्त की प्रजा के दास आचार्य की कृपा के कारण कहीं अधिक स्वतंत्र थे।

बालिग आदमियों की किसी कारण से स्वेच्छापूर्वक स्वीकार की हुई दासता को रोकना कठिन था। परन्तु आचार्य ने उनके अधिकार भी इतने अधिक कर दिये कि उनकी मुक्ति का मार्ग प्रशस्त होगया वे कुछ दशाओं में स्वतंत्र से ही होगये *।

**स्वदेशी विदेशी श्रम**—यद्यपि कौटल्य के समय में कुछ विदेशी यहां बसे हुये थे, परन्तु ऐसा अनुमान है कि उनकी संख्या बहुत परिमित थी तथा उनकी परिस्थिति व्यापारी तथा राजकर्मचारियों से भिन्न नहीं थी अर्थात् उनमें किसान मजदूर या कारीगर आदि कम ही थे। उन्हें अपने जीवन की सब आवश्यकतायें यहां से ही पूरी करनी पड़ती थीं। अर्थशास्त्र

---

* उदाहरणवत् उसने यह व्यवस्था की कि यदि कोई दास अपने स्वामी को अपना मूल्य देकर या दिलाकर स्वतंत्र होना चाहे तो मालिक को उसे स्वतंत्र करना पड़े। यदि किसी दासी के उसके स्वामी से संतान होजाय या वह उससे मुर्दा या मल मूत्र उठवाये, या झूठा खिलाये, मारे पीटे, अथवा उसका सतीत्व हरण करे तो वह दासी स्वतंत्र होजाय। चोर अपराधों के अपराधी अपने अपराध के बदले में जुर्माना देने पर स्वतंत्र समझे जांय। अपने आपको भूल से बेचने वाला मनुष्य कभी दास न माना जाय। दास अपनी स्वतंत्र पूंजी इकट्ठा कर सके और वह सामान्य कानून के अनुसार उसके वारिसों को मिले।

में कम्बोज ( काबुल ) को छोड़ कर ऐसे किसी संघ का उल्लेख नहीं पाया जाता जो विदेशियों ने यहां स्थापित किया हो। कौटल्य ने राजकर्मचारियों की नियुक्ति के विषय में यह सूचना दी है कि वे स्वदेशवासी ही होने चाहियें। इससे विदित होता है कि वह साधारणतः सबप्रकार के और विशेषतः उच्चप्रकार के श्रम के लिये स्वदेशी श्रम जीवियों को ही प्रोत्साहन देने के पक्ष में था।



# छठवां परिच्छेद

## पूंजी

**प्राक्कथन**—धन की परिभाषा पहले की जा चुकी है। पूँजी मनुष्य द्वारा उपार्जित वह धन है, जो और अधिक धन पैदा या तैयार करने में लगाया जाय। भिन्न भिन्न उत्पादकों की पूंजी अलग अलग तरह की होती है, किसान की पूंजी उसका हल बैल, तथा खेती के अन्य उपकरण बीज आदि हैं, यद्यपि धनी मनुष्य के बैल केवल उसकी सवारी गाड़ी में काम में आने से उसके उपभोग की ही वस्तु हो सकते हैं। कारीगरों की पूंजी में उनके औजार आदि गिने जाते हैं। भिन्न भिन्न प्रकार के श्रम-जीवी, अपने काम के दिनों में भोजन वस्त्र आदि जिन वस्तुओं का उपभोग करते हैं, वह सब भी उनकी पूँजी ही में गिनी जाती हैं।

**पशु पूंजी की वृद्धि और रक्षा**—कौटल्य ने हाथी, घोड़े, गाय, बैल, भैंस, ऊंट, खच्चर, भेड़, बकरी आदि पशुओं की रक्षा करने, उनकी गणना करने, उनकी नस्ल को कायम रखने, उन्हें अधिक बलवान और उपयोगी बनाने के लिये कई कार्याध्यक्षों की योजना की है। वह जवान बैलों या भैंसों आदि को लड़ाने या लड़ाई में मरवाने के बहुत विरुद्ध था। उसने

लिखा है कि जानवरों पर निशान डलवा कर उन्हें रजिस्टर में लिखाने का प्रबन्ध किया जाय। पालतू पशुओं को व्याध, शिकारी, चोर, सांप तथा हिंसक जंतुओं से सुरक्षित जंगलों में चरने के लिये भेजा जाय। उनके गले में घंटी बांधी जाय, जिससे हिंसक पशु आदि उसकी आवाज सुनें तो उनकी हानि न करें। उन्हें खूब साफ और यथासम्भव सजा कर रखा जाय। निश्शुल्क चरागाहों आदि के लिये ग्राम पंचायत या राज्य की ओर से समुचित व्यवस्था रहे। * जानवरों को पुष्ट रखने के लिये घास, भूसा, खल, नमक, तेल, दाना, दूध, अदरक आदि तक की व्यवस्था की जाय। इस प्रसंग में आचार्य ने कुछ पशुओं को शोरबा तक देने की सिफारिश की है। उसका आदेश है कि राज्य की ओर से गावों में उत्तम सांड छोड़े जांय, जो खेत आदि का नुकसान करने पर भी पकड़े न जांय। स्मरण रहे कि खेतों की हानि होने से अंशतः राज्य की भी हानि होती थी क्योंकि राज्य को उपज का भाग मिलता था। परन्तु कौटल्य पशुओं की उन्नति की व्यवस्था करने में इस हानि को भी सहन करता है।

आचार्य कौटल्य मांस आदि के लिये पशुओं के मारने के सम्बन्ध में कठोर नियमों का विधान करता है। वह आक्रमण न करने वाले मछली तथा पक्षियों और मृगों तक के वध और

---

* आजकल चरागाहों की समुचित व्यवस्था न रहने से पशु पालन बहुत कठिन तथा व्यय साध्य होगया है।

बन्धन को निन्दित ठहराता है। उसने विशेषतया गाय बैल और बछड़ों को न मारने का आदेश किया है। इन के साथ निर्दयता का व्यवहार करने को भी वह दंडनीय ठहराता है। उसका मत है कि केवल अपने आप मरे हुये पशु का चमड़ा, चर्बी, आंत, खुर, सींग, हड्डी आदि काम में लाये जांय। इन चीजों के लिये पशु साधारणतया बूचरखाने में न मारे जांय। कौटल्य ने बहुत से पक्षियों को भी मांसाहारियों या शिकारियों से बचने के लिये नियम बनाये हैं।

अर्थशास्त्र में अन्यप्रकार के चिकित्सकों की भांति पशु चिकित्सकों का भी उल्लेख मिलता है। कौटल्य ने कहा है कि अश्व चिकित्सक इस बात का ख्याल रखें कि घोड़े कमजोर न होने पावें। आचार्य ने गाय बैल हाथी आदि अन्य पशुओं की भी चिकित्सा का विचार किया है।

स्मरण रहे कि उस समय गाय और हाथियों का इस समय की अपेक्षा कहीं अधिक महत्व था। आजकल बैल अधिकतर खेती के ही काम में आते हैं। सवारी के लिये बैल गाड़ियों का चलन बहुत कम होगया है, लोग घोड़े वाले इक्के, तांगे, साइकल और मोटर आदि का उपयोग करने लगे हैं, बड़े बड़े नगरों में ट्रामवे का प्रचार बढ़ता जारहा है। लम्बे फासलों के लिये रेल गाड़ी है। उस समय यह सब काम भी प्रायः बैलों से लिया जाता था। इसके अतिरिक्त अब माल ढोने के लिये मोटर और रेल जो काम कर रही है, वह भी उस समय बैल ही करते थे।

इसप्रकार अच्छे बैलों की आवश्यकता उस समय कहीं अधिक थी, और दूध दही आदि के अतिरिक्त उनके लिये गो-पालन की ओर विशेष ध्यान दिया जाता था। यद्यपि इस समय भी गौओं के प्रति अनेक भारतीयों की पूज्य बुद्धि बनी हुई है, पर व्यवहार में पहले के समान गो-वंश की वृद्धि या रक्षा नहीं होती।

हाथियों की ओर उस समय विशेष ध्यान दिये जाने का कारण उनका सेना में काम आना था। इस समय में हाथियों का सेना में प्रायः कुछ भी उपयोग नहीं होता, उस समय वह चतुरंगिनी सेना के एक खास अंग होते थे।

**कुएं तालाब नहर आदि**—कृषि की सिंचाई के कृत्रिम साधनों में कुंए, तालाब, नहर, बांध आदि मुख्य हैं। ये राष्ट्रीय पूंजो के अंग हैं, अधिकांश कुएं तथा कुछ तालाब तो प्रायः व्यक्तिगत पूंजी भी होते हैं। अब हम इन के सम्बन्ध में कौटल्य के विचार बतलाते हैं।

अर्थशास्त्र से ज्ञात होता है कि उस समय सिंचाई चार प्रकार से होती थी, (१) हाथ के द्वारा, तालाब आदि से पानी ढोकर, या मशक अथवा ढेंकली आदि से, (२) कंधों से पानी देकर,* (३) छोटी नहर या नाली आदि द्वारा, (४) नदी, नहर, तालाब, कुंए, झील आदि द्वारा।

---

* अर्थशास्त्र का मूल पाठ है 'स्कन्ध प्रावर्त्तिमम्।' कुछ लेखकों ने इसका अर्थ 'कंधों पर ढोकर बंहगी द्वारा पानी देना किया है। परन्तु

उस समय लोग कुएं तालाब आदि अपने भी बनवाते थे, और राज्य द्वारा भी इनके बनाये जाने का प्रबन्ध होता था। कभी कभी खेतिहर इन्हें सरकारी सहायता से बनाते थे। धनवान लोग धर्म या दान की दृष्टि से भी इन्हें बनवाते रहते थे। पानी जमा करने के वास्ते सेतु या बांध भी बांधे जाते थे*। जलाशयों को रक्षा और सार्वजनिक उपयोग के सम्बन्ध में आचार्य ने यथेष्ट विचार किया है। उसका मत है कि राज्य सिंचाई सम्बन्धी कार्य स्वयं करने के अतिरिक्त, किसानों को भी इसके लिये आवश्यक सहायता और प्रोत्साहन देता रहे। अन्यान्य बातों में वह लिखता है कि यदि कोई पुरुष नये तालाब और

---

हमें रहट, चरस आदि द्वारा पानी बैलों के कंधों की सहायता से पानी निकालने और उससे सिंचाई करने का अर्थ अधिक युक्ति युक्त और देशकालानुसार जान पड़ता है, जैसा कि श्री० सत्यकेतु जी ने किया है।

* गिरिनार ( काठियावाड़ ) के इस सम्बन्ध में एक शिलालेख से मालूम होता है कि उस समय जलाशय किस ढंग के होते थे। उक्त शिलालेख सन् १५० ई० के लगभग वहां के तत्कालीन शासक रुद्रदाम ने अशोक के एक स्तम्भ पर खुदवाया था। इस में लिखा है कि चन्द्रगुप्त के समय में, पश्चिमी प्रान्तों के शासक पुष्यगुप्त नामक वैश्य ने नगर और पहाड़ी के मध्य में जलस्रोत का बंध बांध कर सिंचाई के लिये विशाल तड़ाग बनवाया। यह स्थान मौर्य राजधानी पाटलीपुत्र से एक हजार मील से कम दूर नहीं है। इससे अनुमान किया जासकता है कि राजधानी से इतने फासले के स्थान भी राज्य की ओर से की जाने वाली सिंचाई की सुविधा से बंचित न थे।

सेतु-बन्ध बनवाये तो उससे होने वाली उपज की वृद्धि पर पांच वर्ष तक सरकारी कर न लिया जाय। यदि टूटे फूटे तालाब या सेतुबन्ध को ठीक करवाये तो चार वर्ष, और यदि बने हुए के ऊपर और बनवाये तो तीन वर्ष तक उक्त प्रकार का कर न लिया जाय।

**पूंजी सम्बन्धी अन्य विचार**—कौटल्य कुछ नियमों के साथ खान खोदने का अधिकार प्रजा को भी दिये जाने की व्यवस्था करके सर्व साधारण की पूँजी बढ़ाने में सहायता करता है। उसने सहकारी समितियों के संचालन सम्बन्धी नियमों की रचना की है। नहर, पुल, सड़क, बन्दरगाह आदि व्यापार और उपज की सहायक बातों पर यथेष्ट ध्यान दिया है। और ऐसा करते हुए उसने राज्य की समृद्धि के साथ प्रजा की पूँजी की वृद्धि का यथेष्ट विचार रखा है। पूंजी के विनाश का एक प्रधान कारण बेकारी होती है कौटल्य ने गृह-शिल्प, राजकीय कारखानों और औद्योगिक धंधों की उन्नति करके, तथा आलसियों, भीखमंगों या मुफ्तखोरों को दंडनीय ठहरा कर इसका समुचित नियंत्रण किया है।

**स्थिर पूंजी और बेकारी**—क्या कौटल्य ने पूँजी सम्बन्धी एक विकट समस्या, मशीनरी अर्थात् स्थिर पूंजी के सम्बन्ध में भी कुछ विचार किया है? आजकल औद्योगिक संसार में स्थिर पूँजी की वृद्धि की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है। पूंजी के उस अंश

में किफायत करने के लिये, जो मजदूरों को वेतन में दी जाती है, इस बात के नये नये प्रयोग किये जा रहे हैं कि जो काम मजदूरों द्वारा होता है, उसे मशीनों द्वारा कराया जाय। इसीप्रकार जिस काम के लिये सौ आदमियों की जरूरत होती है, उसे केवल बीस, अथवा इससे भी कम कर सकें, इसके वास्ते तरह तरह के आविष्कार किये जाते हैं। नित्य नयी मशीनें तथा कल पुर्जे इस बात को लक्ष्य में रखकर बनाये जाते हैं कि काम कम समय में, और कम आदमियों के श्रम से हो सके। इसका परिणाम यह हुआ है, कि संसार के बहुत से देशों में कितनी ही चीजें इतनी मात्रा में तैयार होजाती हैं कि उनकी उन देशों में तो खपत होती ही नहीं, उनके वास्ते अन्य देशों में बाजार तलाश किया जाता है, और ऐसा करने से भिन्न भिन्न औद्योगिक देशों का आपस में खूब संघर्ष होता है। बहुतों का माल गोदामों में आवश्यकता से अधिक पड़ा रह कर खराब होता है। कितने ही कारखाने वाले हारकर कुछ निर्धारित समय के लिये, और आखिर अनिश्चित समय के लिये कारखाना बन्द कर देने पर बाध्य हो जाते हैं। इससे एक एक देश में हजारों ही नहीं, कई लाख मजदूर बेकार होजाते हैं। कौटल्य के समय में यह बेकारी-वर्धक पूंजीवाद नहीं था, और न आचार्य ने अर्थशास्त्र में इसके लिये प्रेरणा ही की है।

**पूंजी की वृद्धि और-देश रक्षा**—कौटल्य ने पूंजी की वृद्धि का यथेष्ट चिन्तन किया है। इसकेलिये उसने प्रजा को

सुखी और संतुष्ट रखने के विषय में भी सम्यग् विचार किया है। वह उसे राज्य की कठोर नीति या उद्वेगजनक कार्यों द्वारा अशान्त होने देना नहीं चाहता। इसलिये वह अर्थशास्त्र में स्थान स्थान पर राजा द्वारा प्रजा का पुत्रवत पालन किये जाने का विधान करता है।

यह तो हुई भीतरी शान्ति की बात। अब रही बाहरी रक्षा की बात। आचार्य इस देश को विदेशियों के आक्रमण के भय से मुक्त करने के लिये, सैनिक शिक्षा को अनिवार्य किये बिना ही प्राचीन वर्ण धर्म की व्यवस्था से लाभ उठाकर, एवं उसमें कुछ सुधार करके देश रक्षा के यथेष्ट साधन कर लेता है। जिसका परिचय पुस्तक के पढ़ने से मिलेगा।

इसप्रकार देश की भीतरी तथा बाहरी शान्ति और रक्षा की व्यवस्था करते हुए, आचार्य ने जनता की, तथा राष्ट्रीय पूँजी की रक्षा और वृद्धि का समुचित विचार किया है।

**विदेशी पूंजी**—अपनी पूँजी काफी न होने की दशा में विदेशी पूंजी से भी धनोत्पादन करना लाभकारी होता है, परन्तु यह तभी उचित है जब विदेशी पूंजी के कारण देश में विदेशियों का प्रभाव विशेष न होने पावे। इसीलिये यद्यपि कौटल्य को, राज्य का प्रजा के व्यापार आदि में बाधक होना पसन्द नहीं था, तथापि वह देश में विदेशी पूंजी लगाये जाने की अपेक्षा विदेशी वस्तुओं को बाहर से मंगाकर बेचने के

काम को अधिक प्रोत्साहन देने के पक्ष में था *। अर्थशास्त्र में कम्बोज ( काबुल ) के लोगों के व्यापार संघों का उल्लेख है, किन्तु ऐसा संघ विदेशी पूंजी से चलने वाला नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वह स्थान राजनैतिक दृष्टि से उस समय भारत-वर्ष का ही अंग था।

—:o:—

* भारतवर्ष को उस समय विदेशी पूंजी की आवश्यकता भी नहीं थी। वह यथेष्ट सम्पन्न था, विदेशियों को यहां आकर अपनी पूंजी के बल पर भारत वासियों से प्रतिद्वन्दिता करने का साहस नहीं होता था। सम्भव है कुछ अंश में सामाजिक और धार्मिक मत भेद भी उन्हें भारतीय श्रम को उपयोग में लाने से रोकता हो।

# सातवां परिच्छेद

## व्यवस्था

**प्राक्कथन**—यद्यपि कौटल्य के समय में आज कल की तरह बड़े बड़े कल कारखाने और बड़ी मात्रा की उत्पत्ति न होने से व्यवस्था को विशेष महत्व नही दिया जाता था, तथापि भिन्न भिन्न उत्पादन कार्यों को आरम्भ करने और जारी रखने, उनके पारस्परिक संघर्ष को रोकने तथा व्यवसायियों और श्रमियों आदि की विविधि कठिनाइयें और असुविधाओं को दूर करने आदि के लिये व्यवस्था की आवश्यकता तो होती ही थी।

थोड़ी पूंजी से भी व्यवसाय कर सकने के लिये सहकारी समितियें या संघों आदि की रचना करना, उस के संचालन के नियम बनाना, कारीगरों और धनपतियों को आर्थिक क्षेत्र में आने के लिये उत्साहित करना। उपभोक्ताओं की आवश्यकताओं का सूक्ष्म रूप से अध्ययन करना और उनकी सरल व्यवहारोपयोगी योजना करना आदि बातें व्यवस्था के अन्तर्गत हैं।

**सहकारी समितियां और संघ**—प्राचीन समय में बड़े बड़े कल कारखाने नहीं थे। बड़ी बड़ी पूंजी एक ही स्थान में न लगाये जाने के कारण उस समय बड़ी मात्रा की उत्पत्ति भी विशेष नहीं

थो। तथापि भारतीय अर्थशास्त्रियों का सहकारिता की उपयोगिता का यथेष्ट ज्ञान था। आचार्य ने अर्थशास्त्र में सहकारी समितियों और संघों का उल्लेख किया है। उसने इन संस्थाओं के गुणदोषों का विचार किया है और इन के मुकदमों के फैसला करने के नियम बनाये हैं।

अर्थशास्त्र में कईप्रकार के व्यवसायी संघों या श्रेणियों का उल्लेख किया गया है*।

यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि इन श्रेणियों के भेद किस दृष्टि से किये गये थे, सम्भव है कि एक श्रेणी, कई कई प्रकार के काम करती हो और उन कामों को संख्या के अनुसार उन के नाम एक श्रेणी, द्विश्रेणी, चतुश्रेणी, अष्ट श्रेणी, द्वादश श्रेणी, शोडश श्रेणी आदि प्रसिद्ध हुए हों। यह अनुमान होता है कि आजकल भिन्न भिन्न पेशा करने वाले समूहों के जो चौधरी होते हैं, वे प्राचीन संघों के अधिपतियों के अवशेष रूप हैं। अस्तु यह निर्विवाद है कि पहले इन श्रेणियों का आधार केवल आर्थिक था, सामाजिक दृष्टि से इन में कोई पृथकता नहीं थी। कौटल्य ने इन के तीन भेद किये हैं, वर्षक ( किसान ) वैदेहक ( व्यापारी ) और याजक ( पुरोहित, वैद्य आदि ) विविध कारीगरों, कर्मकरों और महाजनों का समावेश इन्ही में समझा गया होगा।

---

* कौटिल्य ने श्रेणी शब्द का प्रयोग सैनिक अर्थ में ( कौ० अ० ७ । १४) तथा विविध राजनैतिक संघों के अर्थ में ( कौ० अ० ११ । १ ) भी किया है।

अर्थशास्त्र से ज्ञात होता है कि उक्त संस्थायें अपने निजी झगड़े स्वयं ही निपटा लिया करती थीं। इनकी शक्ति पर्याप्त होती थी। किसी व्यक्ति को अपना काम कराने के लिये संघ के मुखिया से बातचीत करनी पड़ती थी। इसप्रकार श्रमी और व्यवसायी लोग राज्य के प्रत्यक्ष नियंत्रण से बहुत कुछ मुक्त रहते थे। जो व्यक्ति पूंजी नही लगा सकते थे वे अपने श्रम को सम्पत्ति की तरह प्रयोग करके संघ के सदस्य बन सकते थे। बीमारी आदि आपत्ति के समय ये संघ अपने सदस्यों की रक्षा करते थे।

**राज्य के कारखाने**—कौटल्य राज्य को व्यवसायिक संस्था का रूप भी प्रदान करता है। उस का मत है कि राजा अपनी पूंजी लगा कर तरह तरह के कारखाने खोले, जिससे देश के कारीगरों और मज़दूरों के श्रम का अत्युत्तम उपयोग हो। इन कारखानों की व्यवस्था के नियम उसने इस दृष्टि से बनाये हैं कि उनकी प्रजा के कारखानों से प्रतिद्वन्दिता होने पर प्रजा की हानि की सम्भावना न हो। दोनों प्रकार के कारखानों को स्वतंत्र मजदूरी पर श्रम कराने का अधिकार हो। दोनो ही अच्छा माल तैयार करके एक नियत मुनाफे पर बाज़ार में बेंच सकें। दोनों समान रूप से राजकीय नियमों का पालन करें और राजकर दें। कोई प्रतिज्ञाबद्ध नौकरों के द्वारा अथवा बेगार में श्रम न लेवे। दोनों में से चाहे जिसका माल चोर आदि के द्वारा नष्ट हो सम्बन्धित अधिकारी उसका मूल्य दिलावे। दोनो में शागिर्दों अर्थात् नौसिखिये व्यक्तियों को काम सीखने की व्यवस्था रहे।

ऐसे कारखानों से देश को निम्न लिखित लाभ होते हैं:—

( क ) राष्ट्रीय पूंजी और उत्पादन शक्ति व्यर्थ नहीं पड़ी रहती।

( ख ) खरीदने वालों को सदैव नियत मूल्य पर अच्छा माल मिल सकता है, उन्हें माल की परीक्षा करने और मूल्य ठहराने के झंझट में पड़ने की जरूरत नहीं होती।

( ग ) देश की अधिकांश आवश्यकतायें पूरी होजाती हैं और अधिक माल तैयार होने से विदेशों से व्यापार बढ़ाने का अवसर मिलता है।

यह पद्धति सर्वांश में लाभप्रद ही हो या इसका दुरुपयोग न होसकता हो यह बात नहीं है। स्वभावतः ही साधारण व्यवसायी और श्रमी, राज्य द्वारा संचालित कारखानों का मुकाबला नहीं कर सकते। राज्य द्वारा बनी वस्तुओं की खपत के वास्ते, प्रधान अवसर, राज्य की आवश्यकताओं के रूप में उपस्थित रहता है। तथापि प्रजा हितैषी स्वराज्य में, सब बातों का विचार करने पर आचार्य की व्यवस्था लाभकारी ही प्रतीत होती है।

**श्रमियों और पूंजीपतियों का पारस्परिक सम्बन्ध--** कौटल्य ने श्रमियों और पूंजीपतियों का पारस्परिक सम्बन्ध अच्छा बनाये रखने के लिये अच्छे न्याययुक्त और सुन्दर नियम दिये हैं। वह दोनों को अपनी शर्तें खुले आम तय करने की

सलाह देता है परन्तु उस का मत है कि उन के मामले पंचों द्वारा तय किये जांय। श्रमियों के समय पर काम पूरा न करने की की दशा में वह उन्हें मोहलत देने की भी योजना करता है, बीमारी आदि की दशा में यह आवश्यक नहीं है कि इकरारनामे की शर्तें पूरी की जांय। संघ का कोई श्रमी सदस्य श्रम-सम्बन्धी नियम भंग करे तो उसे निर्धारित दंड से आधा दंड दिया जाय।

आचार्य ने ऐसे नियम दिये हैं जिन से ग्राम्य जीवन में सहकारिता का भाव बढ़े, और इस विषय में उदासीन रहने वालों को दंड मिले। इसी का यह परिणाम हुआ कि केन्द्रीय सरकार पर कालान्तर में विपत्तियां आने पर भी ग्राम्य जीवन की सुख समृद्धि बनी रही, सब उद्योग धंधे स्वतंत्रता पूर्वक चलते रहे।

—:o:—

# आठवां परिच्छेद

## खेती और व्यवसाय धन्धे

धनोत्पत्ति के विविध साधनों के सम्बन्ध में कौटल्य के विचारों का विवेचन किया जा चुका है। अब धनोत्पत्ति के दो मुख्य भेदों, खेती और व्यवसाय धन्धों की तत्कालीन स्थिति पर, आचार्य के विचारों का परिचय देते हुए प्रकाश डाला जायगा।

### खेती

तत्कालीन यूनानी यात्रियों के वर्णन से ज्ञात होता है कि कौटल्य के समय में यहां कृषि कार्य करने वालों की दशा संतोषप्रद थी, वे सुखी और सम्पन्न थे। यहां वर्ष में दो फसलें होती थीं, सिंचाई का समुचित प्रबन्ध रहने से, और कृषकों की आवश्यकताओं और सुविधाओं की भरसक व्यवस्था रहने के कारण इन फसलों में खूब पैदावार होती थी।

**कृषिजन्य वस्तुएं**--अर्थशास्त्र में यहां उत्पन्न होने वाले जिन विविध पदार्थों के नाम मिलते हैं, उनमें से कुछ आगे दिये जाते हैं:—

धान्यवर्ग—( क ) अनेक प्रकार के अन्न कोदों, लोभिया, भिन्न भिन्न प्रकार के धान, तिल, कांगनी आदि वे पदार्थ

जो वर्षा के आरम्भ में बोये जाते हैं। ( ख ) मूंग, उड़द, सेम आदि वे अन्न जो फलो में से निकलते हैं और वर्षा के बीच में बोये जाते हैं। ( ग ) कुसूम, मसूर, कुलथी, जौ, गेहूं, मटर, अलसी, और सरसों आदि वे चीजें जो वर्षा के अन्त में बोयी जाती हैं।

फलाम्ल वर्ग—इमली, अम्ल वेद, करौंदा, आम, अनार, खट्टा नीम्बू, चकोतरा, पेवन्दी बेर, झाड़ी का बेर, उन्नाव, फालसा आदि।

कटुक वर्ग—पीपल, मिर्च, अदरक, जीरा, चिरायता, सरसों, धनियां, मेनफल, मरुआ, सेजना आदि।

शाक वर्ग—कन्द ( सकरकन्द, जमीकन्द, आदि ) मूल ( मूली गाजर आदि ), फल, शाक ( बथुआ, मेथी आदि )।

कौटल्य का कथन है कि नदी आदि के किनारे का स्थान पेठा, कद्दू, ककड़ी, तरबूज आदि बोने के लिये उपयुक्त होता है। पीपल, अंगूर, ईख आदि बोने के लिए वह प्रदेश अच्छा होता है जहां पर नदी का जल एक बार होगया हो। शाक, मूल आदि बोने के लिये कुएं से सींची जाने वाली भूमि, जई आदि हरी चीजें बोने के लिये झील तालाब आदि के किनारे के गीले स्थान, गन्ध ( गुलाब चमेली ) भैषज्य ( औषधि, धनियां, सौंफ आदि ) उशीर ( खस ) पिंडालुक ( कचालू या शकरकन्द आदि ) के बोने के लिये वे खेत जिन के बीच में तालाब बने हों, उपयुक्त होते हैं। यद्यपि यह सूची पूरी नहीं है, संकेत

से काम लिया गया है, परन्तु इससे तत्कालीन कृषि-जन्य पदार्थों का अच्छा अनुमान होसकता है। इससे यह भलीभांति सिद्ध होजाता है कि भारतवर्ष में खेती का कार्य अब से सवा दो हजार वर्ष पहले भी लगभग उस अवस्था को पहुँच चुका था, जिस अवस्था में अब यह कार्य यहां पर है। इस समय जो अन्न आदि विविध पदार्थ यहां उत्पन्न होते हैं, प्राय: वे सब उस समय भी यहां होते थे। और यह बात बहुत महत्व की है, कारण कि आधुनिक काल में जो देश उन्नत माने जाते हैं, उनकी कृषि की उन्नति का इतिहास अपेक्षाकृत बहुत थोड़े समय का है। संसार में इने गिने देश ही ऐसे हैं जो उस प्राचीन काल में इतने पदार्थों को उत्पन्न करने में समर्थ हुए हों, जितने भारतवर्ष कौटल्य कालमें ( तथा उससे भी पूर्व ) कर रहा था।

**फसल के लिये भूमि और जल आदि**—भिन्न भिन्न पदार्थों के बोने के सम्बन्ध में आचार्य ने संक्षेप से सिद्धान्त की बात बतला दी है। वह कहता है कि खेती के अनुसार, जल की न्यूनाधिकता को देख कर ही खेतों में बोये जाने वाले हेमन्त ( शीत ) ऋतु के ( गेहूँ जौ आदि ) और ग्रीष्म ऋतु के ( कपास तथा ज्वार आदि ) पदार्थों को बुवावे। अर्थात् ऋतु के अनुसार, तथा जल के सुभीते के अनुसार ही खेतों में बीज डाला जाय। इसीप्रकार वह बतलाता है कि सूखी जमीनों में तथा जलमय प्रदेशों में होनेवाले अनाज आदि पदार्थों को उन योग्य प्रदेशों में ही बोया जाय। अर्थात् जो चीजें जैसी भूमि

में पैदा हो सकती हों, उनको वैसे ही स्थानों में बोना चाहिये।

**अन्य आवश्यक बातें**--खेती के लिये भूमि की उपयोगिता बढ़ाने के लिये कौटल्य इस बात पर जोर देता है कि उसमें खुब अच्छी तरह हल चलाया जाना चाहिये। उसे क्यारियों में विभक्त करना चाहिये।

भूमि से पुरा लाभ उठाने के लिये आचार्य ने कितनी ही बातें जानना आवश्यक बतलायी हैं, जैसे कृषि शास्त्र, भू-माप विद्या, धातु विज्ञान, वृक्षायुर्वेद ( पेड़ों की बीमारियों की पहचान और इलाज ), वैज्ञानिक खाद से उपज बढ़ाना, बीज की छांट और उसे अन्य वस्तुओं से संस्कृत करके अधिक उपजाऊ बनाना ( उदाहरणावत ईख के बीज को कटी हुई जगह में घी या शहद के साथ गोबर लगाना ) इत्यादि। आचार्य ने यह सम्मति दी है कि जो खेती करने वाले इन विद्याओं को न जानते हों, वे इन विषयों के विशेषज्ञों से सलाह लें।

आचार्य ने उन बातों पर भी विस्तार पूर्वक विचार किया है जो मनुष्यों के अधीन न होने पर भी, जिनके अनुभव से न्यूनाधिक लाभ उठाया जा सकता है। जैसे ऋतुओं के भागों की जानकारी, वर्षा होने के समय का अनुमान, वर्षा के न्यूनाधिक का अनुमान, फसल को ऋतु के अत्यय से बचाना, उसकी, बीमारी तथा चूहे, सांप, टीडो, तोते, कीड़ी आदि से रक्षा करना, फसलों का क्रम निश्चय करके उपज बढ़ाना, आदि।

कौटल्य ने स्वभावतः उन फसलों के बोने पर जोर दिया है जो थोड़े परिश्रम से अधिक फल देती हैं। इस दृष्टि से वह लिखता है कि धान गेहूं आदि सर्वोत्तम फसलें हैं, शाक तरकारी मध्यम हैं। आचार्य के मत से ईख सब से ओछी फसल है, इसके बोने और काटने आदि में बहुत श्रम और व्यय होता है, तथा इसमें चूहे और कीड़ों से बड़ी हानि की सम्भावना रहती है।

**खेती की उन्नत दशा**--कौटल्य जैसे आचार्यों की शिक्षा का ही यह फल था कि उस समय यहां खेती इतनी उच्च दशा में थी कि मेगस्थनीज़ * जैसे सुप्रसिद्ध यात्री ने भारतवर्ष में शहत और ऊन के पेड़ देख कर आश्चर्य किया था। ये शहत और ऊन के पेड़ हमारे चिरपरिचित ईख और कपास के पेड़ थे जो यूनान जैसे सभ्य और उन्नत देश में भी उस समय तक कभी देखे या सुने नहीं गये थे। मेगस्थनीज तथा अन्य यात्रियों के वृत्तान्त इस बात की साक्षी हैं कि यहां उस समय अकाल नहीं पड़ता था और खाने पहनने की वस्तुएं मंहगी नहीं होती थीं।

---

* मेगस्थनीज सबसे पहला राजनैतिक यात्री है, जिसका लिखा वर्णन भारतवर्ष के इतिहास में प्राप्त होता है। यह स्वयं चन्द्रगुप्त के दरबार में अपने स्वामी सेल्यूकस की तरफ से लगभग पांच वर्ष तक रहा है। उसी बीच में इसने यहां का आखों देखा हाल लिखा है। इसके लेख का बहुत सा भाग नष्ट होगया है। इसका वर्णन ऐसा प्रामाणिक माना जाता है कि यूनानी और रोम के इतिहास लेखकों ने उस के उदाहरण दिये हैं और इसके आधार पर भारतवर्ष का इतिहास भी लिखा है।

सर्व साधारण आर्थिक ( एवं अन्य ) दृष्टि से बहुत उत्तम और संतोष-प्रद जीवन व्यतीत करते थे। मेगस्थनीज का कृषि सम्बन्धी निम्न लिखित उद्धरण विचारणीय है। "भारतवासियों में ऐसी बहुत सी रीतियां हैं जो उनके बीच अकाल पड़ने की सम्भावना को रोकने में सहायता देती हैं। दूसरी जातियों में युद्ध के समय भूमि को नष्ट करने और इसप्रकार उसे परती रखने या ऊसर कर डालने की चाल है, पर इसके विरुद्ध भारतवासियों में-जो कृषक समाज को पवित्र और अवध्य मानते हैं-भूमि जोतने वाले, चाहे उनके पड़ोस में युद्ध हो रहा हो, किसी प्रकार के भय की आशंका से विचलित नहीं होते। दोनों पक्ष के लड़ने वाले युद्ध के समय एक दूसरे का संहार करते हैं, परन्तु जो खेती में लगे होते हैं, उन्हें सर्वथा निर्विघ्न रहने देते हैं। इसके अतिरिक्त न तो वे शत्रु के देश का अग्नि से सत्यानाश करते हैं, और न उसके पेड़ काटते हैं।" जिस कृषि कार्य के करने वाले पवित्र और अवध्य माने जावें उसकी उन्नति क्यों न हो। भारतवर्ष की यह अब से सवा दो हजार वर्ष पहले की बात, आजकल के सभ्य देशों के लिए भी शिक्षाप्रद है।

## व्यवसाय धंधे

खेती के सम्बन्ध में कौटल्य के विचारों का विवेचन कर चुकने पर, अब हम उद्योग धन्धों का विषय लेते हैं। विदित हो कि तत्कालीन भारत में, खेती की तरह इनकी भी काफी उन्नति हो चुकी थी। मेगस्थनीज लिखता है कि भारतवासी कला

कौशल में भी बड़े निपुण पाये जाते हैं। और अधिक सुसभ्य भारतीय समाजों में भिन्न भिन्न प्रकार के बहुत से व्यवसायों में जीवन बिताया जाता है। यहां मुख्य मुख्य व्यवसाय-धंधों के विषय में कुछ ब्योरेवार बातें बतलायी जाती हैं।

**वस्त्र का व्यवसाय**—व्यवसाय धन्धों में वस्त्र का व्यवसाय मुख्य है। सभी आदमियों को कपड़े की जरूरत होती है। जिन देशों में अपने यहां काफी वस्त्र नहीं बनता, उन्हें विदेशों से मंगाना पड़ता है। अथवा वहां के आदमी आधे नंगे रहकर गुजर करते हैं। कौटल्य के भारत में ऐसी कोई बात न थी, तब वस्त्र तैयार करने का व्यवसाय यहां अच्छी मात्रा में होना स्वतः सिद्ध बात है।

भारतवर्ष में रुई के अतिरिक्त रेशम, सन, ऊन, तथा जूट आदि अन्य कई प्रकार के रेशों के वस्त्र बनाये जाते थे। कौटल्य लिखता है कि राज्य की ओर से विधवा, विकलांग, कन्या, सन्यासिन, अपराधिन [ किसी अपराध में प्राप्त हुए जुर्माने के दंड को काम करके भुगताने वाली ], वेश्याओं की वृद्धा माता, बूढ़ी राज दासी और देवालयों से छूटी हुई बूढ़ी देवदासियों से उक्त वस्तुओं का सूत कतवाया जाय। सूत कातने की क्रिया उस समय बहुत सरल ही होगी। सम्भव है, आजकल जो चर्खा प्रचलित हैं, वही उस समय काम में लाये जाते हों। सूत से कपड़ा बुनने का काम जुलाहे अलग अलग भी करते थे, और इस काम के लिये कारखाने भी थे।

कपड़े किस किस प्रकार के बनते थे इस विषय में अर्थशास्त्र में अच्छा प्रकाश डाला गया है। ऊनी वस्त्रों के सम्बन्ध में लिखा है कि भेड़ की ऊन से बने हुये कपड़े प्रायः सफेद शुद्ध लाल और कुछ लाल रंग के होते हैं। ये बनावट के भेद से दस तरह के बताये गये हैं। भेड़ की ऊन के अतिरिक्त अन्य पशुओं के बालों से भी तरह तरह के वस्त्र बनाये जाते थे।

उत्पति-स्थान के भेद से अर्थशास्त्र में दुशालों के तीन भेद बताये गये हैं, बांगक, पौंड्रक और सौवर्ण कुटुयक। इनमें से बांगक अर्थात् बंगाल का बना हुआ सफेद तथा चिकना होता है। पौंड्र अर्थात् पुंड्र ( ढाका राजशाही ) का काला तथा मणि की तरह चिकना होता है। सौवर्ण कुटुयक अर्थात् आसाम और ब्रह्मा का बना हुआ सूर्य के समान चमकते हुए रंग का होता है। कौटल्य ने बतलाया है कि इन सब दुशालों की बनावट किस किस तरह की होती है, तथा इनमें कौनसा बहुमूल्य होता है और किसे घटिया समझना चाहिये।

सूती वस्त्रों के सम्बन्ध में कौटल्य लिखता है कि मधुरा ( पांड्य प्रदेश ) अपरान्तक ( कोंकण प्रदेश ), कलिंग, काशी बंगाल, वत्स ( कौशाम्बी, या कौसम, प्रयाग के निकट ) और मैसूर में बने हुए कपड़े सबसे उत्तम समझे जाते हैं। इस विवेचन से यह स्पष्ट है कि यहां उस समय वस्त्र व्यवसाय बहुत उन्नत दशा में था।

**वस्त्र सम्बन्धी अन्य व्यवसाय**—[ क ] कवच और

रस्सी। कौटल्य ने कपड़ा बुनने वालों के प्रसंग में सूत के कवच और रस्सी बनाने वालों का भी उल्लेख किया है। रस्सियां विशेषतया सूत, सन, बेंत, और बांस के रेशों की बनायी जाती थीं। रेशम की भी होती थीं। फर्श भी बनाये जाते थे।

[ख] कपड़ों की धुलाई और रंगायी। अर्थशास्त्र से ज्ञात होता है कि उस समय यह काम भी काफी उन्नत अवस्था में था। उसमें इस बात की व्यवस्था की हुई है कि धोबियों को भिन्न २ प्रकार के वस्त्र कितने कितने समय में धोकर दे देने चाहिये और अधिक समय पड़े रखने अथवा फाड़ देने, बदल देने या किराये पर देने अथवा गिरवी रखने की दशा में उन पर कितना जुर्माना किया जाय। धोबी कपड़े धोने के अतिरिक्त रंगायी का काम भी किया करते थे। उस समय रंगने का काम बहुत उन्नत अवस्था को पहुँच गया था। रंग यहां वनस्पतियों से बनाये जाते थे। यहां के रंगों की स्थिरता तथा सौन्दर्य ने अच्छी ख्याति प्राप्त की थी। यूनानियों ने यहां की रंग की कला का उल्लेख किया है। खेद है कि विदेशी विशेषतया जर्मनी के सस्ते रासायनिक रंगों ने अब उसे नष्टप्राय कर दिया है।

( ग ) सिलायी। लोगों के पहनने आदि के लिये भिन्न भिन्न प्रकार के कपड़ों की सिलायी होती थी। यद्यपि अधो-वस्त्र ( धोती ) और दुकूल ( डुपट्टा ) आदि बिना सिले कपड़ों का भी समाज में चलन था, अनेक गृहस्थी अच्छी पोशाक पहनते

थे। इस दशा में इस व्यवसाय को उन्नत अवस्था में होना ही चाहिये।

**खनिज व्यवसाय**—कौटल्य ने इस विषय का विस्तार पूर्वक वर्णन किया है। उस ने बतलाया है कि कहां किस चीज़ की खान है, यह जानने के लिये कच्ची धातु की, उस के भार, रंग, तेज, गंध, और स्वाद द्वारा परीक्षा की जानी चाहिये। पहाड़ों के गढों, गुफाओं, तराइयों तथा पथरीले स्थानों और बड़ी बड़ी शिलाओं से ढके हुए छेदों से जो नाना प्रकार के द्रव बह कर निकलते हैं, उन की जांच से यह जाना जा सकता है कि यहां किस वस्तु की खान होने की सम्भावना है। विविध कच्ची धातुओं को उनके शुद्ध रूप में परिवर्तित करने के कौटल्य ने अनेक उपाय बतलाये हैं। उसने यह भी लिखा है कि कोई खान पहले से प्रयुक्त हुई है या नहीं, यह किस तरह जानना चाहिये, तथा भिन्न भिन्न धातुओं की नरम और लचकदार बनाने की क्या विधि है। इसप्रकार खनिज द्रव्यों का पता लगाने, उन्हें निकालने, शुद्ध तथा उपयोगी बनाने के व्यवसाय में बहुत से आदमी लगे रहते थे। कौटल्य ने इस व्यवसाय की विशद विवेचना की है। इस से स्पष्ट है कि उस के समय में यहां वालों को धातु विद्या का भो यथेष्ट ज्ञान था।

**नमक का व्यवसाय**—कौटल्य ने विदेशी नमक पर साधारण कर के अतिरिक्त, उस के मूल्य का छठा हिस्सा राज-कर ठहराया है। इस से अनुमान होसकता है कि वह इस वस्तु के स्वदेशी व्यवसाय को बहुत प्रोत्साहित करता था और यहां अनेक

आदमी इस व्यवसाय में लगे होंगे।

**रत्नों का व्यवसाय**—आचार्य ने अपने ग्रन्थ के एक सम्पूर्ण अध्याय में 'रत्नों की परीक्षा' का विस्तार पूर्वक विवेचन किया है। इस में मोती, मणि, हीरे आदि के मुख्य मुख्य भेद उनके उत्पत्ति स्थान, उन्हें निकालने, शुद्ध करने, और घटिया बढ़िया होने की परख करने के विविध नियम बतलाये हैं। इस से विदित होता है कि इन रत्नों का व्यवसाय उस समय बहुत बढ़ा चढ़ा था।

**सुनार का कार्य**--आचार्य ने अर्थशास्त्र में तत्कालीन सुनारों की चालाकी का विस्तार पूर्वक उल्लेख किया है, और धातुओं को तपाने, गलाने, शुद्ध करने, आभूषण बनाने या सुधरवाने की विविध रीतियां, तथा हीरा, मणि, मोती, मूंगा आदि रत्नों को आभूषणों में जड़ने के नियम तथा उन के विषय में अन्य बहुत सी आवश्यक बातें बतलायी हैं। इससे प्रतीत होता है कि आभूषण सम्बन्धी व्यवसाय भी उस समय बहुत प्रचलित था।

**शराब का व्यवसाय**--आचार्य ने शराब के कई भेद तथा उनके बनाने की विधियां बतलायी हैं और उन के बनाने बेचने और पीने के सम्बन्ध में कई प्रकार के बन्धन लगाये हैं। इससे विदित होता है कि यह व्यवसाय यहां बहुत उन्नत अवस्था में था और आचार्य को इस वस्तु के उपभोग को नियंत्रित करने

की बहुत आवश्यकता हुई थी।

**नौका निर्माण और संचालन**—भारतवासियों की प्राचीन नौका निर्म्माण तथा नौ-संचालन-विद्या अब स्वप्न सी होगई है। कौटल्य ने अर्थशास्त्र के नौकाध्यक्ष प्रकरण में अनेक प्रकार की छोटी और बड़ी नौकाओं और जहाजों का उल्लेख किया है*। इससे उस समय की इस विषय सम्बन्धी उन्नति का अच्छा प्रमाण मिलता है। अस्तु इसमें सन्देह नहीं कि उस समय में नाव और जहाज बनाने तथा चलाने की कला अच्छी विकसित थी।

**मांस का व्यवसाय**—कौटल्य ने कितने ही पशुओं को सर्वथा अवध्य ठहराया है, और खास खास दिन किसी भी पशु की हिंसा न किये जाने का आदेश किया है तथा मांस के व्यवसाय में और भी प्रतिबन्ध लगाये हैं। तथापि जान पड़ता है कि उस समय भी भारतवर्ष में यह व्यवसाय खासी मात्रा में था।

**औषधियों का व्यवसाय**—आचार्य लिखता है कि नगर के उत्तर पश्चिम भाग में औषध शाला बनाई जाय। वह औषधियों को इतनी बड़ी मात्रा में संग्रह करके रखने का आदेश करता है जो कई वर्ष तक समाप्त न हों। हां, उसका यह भी कथन है कि जो वस्तु पुरानी होजाय उसके स्थान पर नयी

---

*इनमें से कुछ की चर्चा अन्य व्यापार के मार्ग और साधन परिच्छेद में की गई है।

वस्तुओं को रखाजाय*। उसने अर्थशास्त्र में भिषक् ( साधारण चिकित्सक ) जांगलीविद् ( विष चिकित्सक ) गर्भ व्याधि संस्था [ गर्भ सम्बन्धी बीमारियों का इलाज करने वाले ] पशु चिकित्सक आदि कई प्रकार के चिकित्सकों का वर्णन किया है। यद्यपि सर्वसाधारण की चिकित्सा का प्रबन्ध राज्य की ओर से रहता था, तथापि स्वतंत्र वैद्य भी उस समय अच्छी संख्या में रहते होंगे। कौटल्य को उनपर नियंत्रण करने की आवश्यकता मालूम हुई और उसने इस सम्बन्ध में अपने नियम दिये हैं।

**चमड़े का व्यवसाय**—कौटल्य ने बतलाया है कि यहां अनेक प्रकार के बढ़िया और घटिया चमड़ों का उपयोग होता था। इनकी तरह तरह की चीजें बनती थीं। इसप्रकार यह व्यवसाय भी उन्नत अवस्था में था।

**बर्तन बनाने का काम**—अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि धातुओं और मिट्टी के बर्तनों के अतिरिक्त यहाँ विदलमय [ दो दल वाली लकड़ी के ] पात्र भी होते थे, जो बेंत या बांस आदि की लकड़ियों से बनाये जाते थे, जैसे पिटारी टोकरी आदि।

**जंगल सम्बन्धी व्यवसाय**—कौटल्य के समय में जंगल की रक्षा और उन्नति की ओर बहुत ध्यान दिया जाता

---

*इस समय के उन्नत कहे जाने वाले भारतवर्ष में प्रति वर्ष लाखों रुपये की औषधियां विदेशों से आती हैं। कौटल्य का भारत इस विषय में सर्वथा स्वावलम्बी था।

था। जंगलों की पैदावार पहले [ भूमि के परिच्छेद में ] बतायी जाचुकी है। उसकी अनेक चीजें बनायी जाती थीं। इससे स्पष्ट है कि उस समय अनेक आदमी इस व्यवसाय में लगे रहते थे।

**अस्त्र निर्म्माण**—कौटल्य के समय में भारतवर्ष की सैनिक शक्ति बहुत बढ़ी हुई थी, उसके लिये यहां तरह तरह के अनेक अस्त्र तैयार कराये जाते थे। इन्हें बनाने तथा इनकी मरम्मत करने आदि में बहुत से कारीगर लगे रहते थे। इस प्रकार यह व्यवसाय यहां बहुत अच्छी अवस्था में था।

**अन्य व्यवसाय**—अन्य मुख्य व्यवसायों के विषय में विशेष न लिखकर उनके नाम मात्र देने से ही संतोष किया जाता है।

[ क ] लकड़ी चीरना या फाड़ना।

[ ख ] लकड़ी का सामान बनाना ( बढ़ईगीरी )।

[ ग ] लुहारी ( लोहे का साधारण कार्य अस्त्र निर्म्माण के अतिरिक्त )

[ घ ] निर्म्माण कार्य ( उस समय बहुत से भवन और किले आदि पत्थर से बनते थे )।

[ छ ] मूर्ति बनाना ( उस समय भी भिन्न भिन्न देवताओं की बहुत सी मूर्तियां बनायी जाती थीं।

इन व्यवसायों के अतिरिक्त बहुत से आदमी व्यापार, दूकानदारी, सेना, पुलिस आदि सरकारी नौकरी, तथा अध्यापकी या

लेखनकार्य आदि में लगे रहते थे। इसप्रकार यह कहा जा सकता है कि उस समय व्यवसाय धन्धों की कमी न थी और अनेक व्यवसाय बड़ी उन्नत अवस्था को पहुँचे हुए थे।

**व्यवसाय धंधों का स्थानीय करण** ( Localisation )—अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि उस समय व्यवसाय धंधों के स्थानीय करण की यथेष्ट प्रवृत्ति थी। आचार्य ने 'जनपद निवेश' प्रकरण में भिन्न भिन्न कार्य करने वालों के लिये पृथक भूमि दी जाने की व्यवस्था की है। उसने लिखा है 'राजा खनिज पदार्थों के बेचने के स्थान, द्रव्यवन, हस्तिवन, गाय आदि की रक्षा और वृद्धि के स्थान, व्यापार के स्थान, बाजार और मंडियां आदि बनवावे।' इसीप्रकार नगरों के भिन्न भिन्न भागों में उसने भिन्न भिन्न व्यवसाय धंधों के करने वालों के रहने की व्यवस्था की है। इससे स्पष्ट है कि व्यवसाय धंधों का कार्य यथेष्ट उन्नतावस्था को प्राप्त कर चुका था।

कौटल्य ने अर्थशास्त्र के चौथे अधिकरण के 'कारुक रक्षण' शीर्षक प्रथम अध्याय में इस बात का विचार किया है कि विविध प्रकार के शिल्पियों का सर्व साधारण से क्या सम्बन्ध रहे, उन्हें भिन्न भिन्न कार्यों के लिये कितना वेतन दिया जाय, तथा काम बिगड़ने की दशा में वे कहां तक दोषी माने जांय। इससे स्पष्ट है कि उस समय व्यवसाय धंधों का यथेष्ट महत्त्व था।

—:०:—

# नवां परिच्छेद

## मुद्रा

पिछले परिच्छेद में कौटल्य के धनोत्पत्ति सम्बन्धी विचार दिये जा चुके हैं। इस परिच्छेद में आचार्य के व्यापार सम्बन्धी विचार बतलाये जांयगे। अपनी आवश्यकता के अनुसार दूसरों की चीजें लेने, तथा बदले में अपने पास की [ अधिक मात्रावाली या कम आवश्यक ] वस्तुयें देने से ही मनुष्यों का काम चलता है। आधुनिक संसार में पदार्थों का अदल बदल ( Barter ) कम और क्रय विक्रय अधिक होता है। क्रय विक्रय के लिये पदार्थों की कीमत रुपये पैसे के रूप में निश्चित की जाती है। इसलिये पहले इस परिच्छेद में हम आचार्य के समय की मुद्रा सम्बन्धी बातों पर प्रकाश डालते हैं। विदित हो कि उसके समय में यहां मुद्रा का पर्याप्त चलन होगया था और आधुनिक उन्नत देशों की भांति यहां बड़े परिमाण में क्रय विक्रय और व्यापार, मुद्राओं के द्वारा ही होते थे।

आजकल मुद्रा का चलन इतना होगया है कि हमें यह सोचने का अवसर नहीं मिलता कि संसार के विविध भागों में कभी लोगों का काम बिना मुद्रा के चलता होगा। तथापि मुद्रा की आयु भारतवर्ष को छोड़कर अन्यत्र पौने तीन हजार

वर्ष से अधिक नहीं है*। हां, भारतवर्ष में इससे भी पूर्व सिक्का बनाने की उपयोगिता एवं पद्धति ज्ञात होचुकी थी, और क्योंकि इस पर ठप्पे की छाप होती थी, इसलिये सिक्के को मुद्रा कहने लगे थे।

**कौटल्य के सिक्के, पण और मापक**—अर्थशास्त्र से ज्ञात होता है कि उस समय सर्वसाधारण में पण राज्य का प्रमाणित सिक्का माना जाता था। यह चांदी का होता था। इस का वजन सोलह माशे होता था। एक माशा ८८ सफेद सरसों का माना गया है। एक पण में चार माशे ताम्बा ग्यारह माशे चांदी और एक माशा लोहा, सीसा, रांग या सुरमा आदि कोई अन्य धातु ( Alloy ) होती थी। जिस प्रकार आजकल रुपये के चांदी के भाग अठन्नी, चवन्नी और दुवन्नी प्रचलित हैं, उसीप्रकार उससमय पण से छोटे सिक्के अर्द्धपण, आठमाशे के, पाद पण ( चतुर्थांश पण ) चार माशे के और अष्टभाग पण दो माशे के बनाये जाते थे। ये सिक्के विशेषतः चांदी के होते थे, इनमें भिन्न भिन्न धातुओं का परिमाण पण की तरह होता था। पण को 'रूप्य रूपम' भी कहा गया है।

चौथायी पण के सिक्के के मूल्य का एक ताम्बे का सिक्का बनाया जाता था, जिसका नाम 'माषक' होता था। यह तोल में

---

* विदेशी सिक्कों में सब से पुराना सिक्का लिडिया ( आरमीनिया ) का माना जाता है, जो अब से ढाई हजार वर्ष पूर्व का है।

पण के बराबर अर्थात् सोलह माशे का होता था। पण की तरह माषक के भाग अर्द्धमाषक, कांकणी (चतुर्थांश माषक) अर्द्ध कांकणी (अष्टमांश माषक) होते थे। ये सिक्के विशेषतः ताम्बे के होते थे। माषक को 'ताम्र रूपम्' भी कहा गया है।

इसप्रकार यद्यपि व्यवहार में तथा राज्य की ओर से चांदी और ताम्बे के सिक्कों में काम चलाया जाता था, किन्तु राजा के पारिक्षिक द्वारा सोने के बड़े टुकड़ों पर भी परीक्षा के चिन्ह लगवाकर उन्हें भी उपयोग में लाया जाता था। ऐसे टुकड़े 'विशुद्ध हिरण्यक' कहलाते थे।

**मुद्रा ढलाई**--अर्थशास्त्र से ज्ञात होता है कि उससमय आदमी अपनी धातु लेजाकर राजकीय टकसाल में सिक्के ढलवा सकते थे एवं यदि वे चाहते तो स्वयं भी ढाल सकते थे। हां, इस दशा में उन्हें कुछ नियमों का पालन करना होता था। जो व्यक्ति अपनी धातु के सिक्के राजकीय टकसाल में ढलवाता था, उसे तीन प्रकार के शुल्क देने होते थे-

१—ढलाई की मजदूरी। इसे कौटल्य ने रुपिक कहा है। यह सौ पण पर आठ पण होती थी।

२--मूल्य स्थिर रखने का नफा नुकसान। इसे व्याजी कहा गया है। यह सौ पण पर पांच पण होती थी।

३-- मुद्रा के सच्चा प्रमाणित करने की शुल्क। इसे पारिक्षिक कहा गया है। यह सौ पण पर अष्टमांश पण होती थी।

इसप्रकार सरकारी टकसाल में मुद्रा ढलाई सम्बन्धी कुल व्यय १३ $\frac{१}{८}$ प्रति शत होता था।

यदि कोई व्यक्ति स्वयं कारखाने खोल कर मुद्रा ढालना चाहता तो वह ढाल सकता था। उसे रूपिक नहीं देना पड़ता था, और शायद कुछ दशाओं में व्याजी भी न देनी पड़ती हो (ऐसी दशाओं में आवश्यकतानुसार बट्टा देना जरूरी था) परन्तु बिना परीक्षा कराये और उस का पारिक्षिक शुल्क दिये कोई सिक्का नहीं चल सकता था।

मुद्रा सम्बन्धी शुल्क न देनेवालों तथा जाली या नकली सिक्का बनानेवालों के लिये कौटल्य राजा की ओर से समुचित दंड दिये जाने की व्यवस्था करता है *। इसप्रकार सिक्का ढालने में राज्य का एकाधिकार नहीं था, सर्वसाधारण भी आवश्यकतानुसार यह कार्य कर सकते थे, हां उन्हें निर्धारित नियमों का पालन करना और निश्चित शुल्क देना होता था।

**हुंडियां**—भारतवर्ष में व्यापारों में हुंडी पुर्जे का व्यवहार चिरकाल से रहा है। परन्तु कौटल्य ने इस विषय पर कुछ प्रकाश नहीं डाला है कि भुगतान करने के लिये सिक्कों के अतिरिक्त उस समय क्या क्या साधन थे तथा उन के सम्बन्ध में क्या क्या

---

* आचार्य के नियमों के अनुसार बने हुए सिक्कों के धात्विक मूल्य और बाज़ारी मूल्य में विशेष अन्तर न होने से लोगों को नकली सिक्के बनाने का विशेष प्रलोभन नहीं होता था।

नियम थे। उसने अर्थशास्त्र के औपनिधिक प्रकरण में 'आदेश' का उल्लेख किया है। 'अनेक विद्वानों की सम्मति में आदेश वर्तमान हुँडियों ( Bills of exchange) के समान ही कीमत चुकाने का एक साधन था। शब्दार्थ की दृष्टि से किसी दूसरे व्यक्ति को अन्य किसी को कीमत चुकाने के लिए आज्ञा करने का नाम आदेश है ❀ ।'



---

* श्री सत्यकेतु विद्यालंकार ।

# दसवां परिच्छेद

## कीमत

इस परिच्छेद के अगले परिच्छेदों में व्यापार के सम्बन्ध में आचार्य के विचारों पर प्रकाश डाला जायगा, उससे पूर्व उसके कीमत सम्बन्धी विचार जान लेना आवश्यक हैं। हम यहां मूल्य शब्द का व्यवहार न कर 'कीमत' का कर रहे हैं। इनका पारिभाषिक अन्तर समझ लेना चाहिये। जब किसी वस्तु के निर्धारित परिमाण के बदले में निर्दिष्ट परिमाण की दूसरी वस्तु ली जाती है तो यह उसका मूल्य ( value ) कहलाती है। और जब किसी वस्तु का मूल्य रुपये पैसे में निश्चित होता है तो अर्थशास्त्र में यह उसकी कीमत ( Price ) कही जाती है। पहले बताया जा चुका है कि कौटल्य के समय से भी पूर्व यहां मुद्रा का चलन था और पदार्थों का क्रय विक्रय रुपये पैसे में होता था।

**कीमत निश्चित करने की नीति**—इस विषय में पहली मुख्य बात जो पाठकों का ध्यान आकर्षित करती है, वह आचार्य की राज्य द्वारा कीमत निश्चित कराने की नीति है*।

---

* आजकल राज्य के लिये कीमत नियत करने का प्रश्न बहुत कठिन होता है, तथापि समय पर इसप्रकार का प्रयत्न कियाजाता है। पिछले

वह व्यापारियों को सन्देह की दृष्टि से देखता है। नीच प्रकृति वाले व्यापारी वस्तुओं का मूल्य बहुत अधिक बताकर ग्राहकों को धोखा दिया करते हैं। कौटल्य उनकी स्वार्थ पूर्ण प्रवृत्ति का विचार करके व्यापारियों और कारीगरों को 'चोर न कहे जाने वाले चोर' कहता है। उसका मत है कि इनसे [ तथा नट, भिखारी, और ऐन्द्रजालिक अर्थात् बाजीगर आदि लोगों से ] देश की रक्षा करनी चाहिये, जिससे कमजोर लोगों को पीड़ा न पहुँचे। इसलिये वह वस्तुओं की कीमत निश्चित की जाने का आदेश करता है।

निस्सन्देह ऐसी व्यवस्था उसी दशा में यथेष्ट व्यवहारिक होती है, जब लोगों की आवश्यकताओं और विक्रेय पदार्थों की संख्या परिमित हो, और आजकल के समय में इसका पूर्णतः पालन करना कठिन है। तथापि इससे मूल सिद्धान्त की महत्ता में कोई अन्तर नहीं आता। यदि व्यापारियों को इस बात की सख्त ताकीद हो कि वे प्रत्येक वस्तु की निर्धारित कीमत रखें तो व्यवसायिक संसार की कितनी बुराइयां दूर हो जांय। आजकल बाजार में बहुधा एक ही पदार्थ भिन्न भिन्न कीमत से बिकता है कोई रोक टोक नहीं होती। भोले-भाले ग्राहक तो बेहद ठगे ही जाते हैं। कभी कभी तो अच्छे अच्छे जानकार को भी भाव ताव करने के झंझट में बहुत अधिक फंसना पड़ता है। आचार्य

---

योरोपीय महायुद्ध के दिनों में बहुत से देशों की सरकारों ने खाद्य सामग्री और वस्त्र कीमत के नियंत्रण के नियम प्रचलित किये थे।

कौटल्य के सिद्धान्तों के अनुसार यह नहीं हो सकता था। अबोध बालक भी बाजार से चीज ले आता, और उसके ठगे जाने की आशंका न होती।

**कीमत निश्चित करने के उपाय**--कौटल्य का कथन है कि विक्री का माल बेचे जाने से पूर्व राज्याधिकारियों को दिखाया जाय, उनकी स्वीकृति के पश्चात् उसके घटिया बढ़िया होने ( Quality ) के अनुसार वर्गीकरण किया जाय और कीमत निश्चित की जाय। उसी कीमत के अनुसार व्यापार-कर या चुंगी ली जाय। व्यापारी पुरुष शुल्कशाला के आंगन में उपस्थित होकर पण्य के परिमाण और कीमत की आवाज लगावे, "इस माल का इतना परिमाण और कीमत है इसका कोई खरीदने वाला है ?" इसप्रकार उसके तीन बार आवाज देने पर जो व्यक्ति खरीदना चाहे उसे उतनी ही कीमत पर माल दिलवा दिया जाय।

यही नहीं, आचार्य का यह भी कथन है कि यदि खरीदने वालों में आपस में संघर्ष होजाय ( अर्थात् खरीदार एक दूसरे से बढ़कर उस माल की कीमत लगाते जांय ) तो उस माल को घोषित कीमत से जितनी अधिक आमदनी हो, वह शुल्क सहित राज-कोष में भेजदी जाय। इस नियम के होते हुए व्यापारी को अपना माल अधिक कीमत में बेचने से कोई लाभ नहीं रहता, फलतः वह ऐसा करने के लिये प्रयत्न भी नहीं करता।

**मांग और पूर्त्ति**—इसप्रकार आचार्य ने कीमत निर्धारित करने के ऐसे उपाय बतलाये हैं जो स्वाभाविक रूप से स्वयं व्यवहार में नहीं आते। साधारणतः किसी वस्तु की कीमत मांग और पूर्ति के नियम से निश्चित हुआ करती है। पूर्वोक्त उद्धरण में आचार्य केवल मांग के प्रभाव को स्वीकार करता है। 'पण्याध्यक्ष' प्रकरण में उसने लिखा है "बहुत से स्थानों से अर्थात् बहुत से व्यक्तियों के द्वारा बेचे जाने वाले राज-पण्य की, व्यापारी लोग कीमत निश्चय करके बेचें, अर्थात् नियत कीमत पर बेचें। यदि विक्रय होने पर कीमत में कुछ कमी होजाय तो उसके अनुसार ही व्यापारी लोग 'वैधरण' दें, अर्थात् उस सारी कमी को पूरा करें। यहां आचार्य कीमत में केवल पूर्ति के प्रभाव को मानता हुआ मालूम होता है। परन्तु वास्तव में कीमत को निश्चय करने में अकेली मांग या अकेली पूर्ति का ही प्रभाव नहीं पड़ता, वह दोनों के सामंजस्य पर निर्भर होती है।

**उत्पादन व्यय**—चीजों की कीमत की घट-बढ़ पर उत्पादन व्यय का भी बड़ा असर पड़ता है। साधारणतया किसी चीज के तैयार होने में जो खर्च पड़ता है, उसके आस-पास ही उसकी कीमत रहती है। कौटल्य ने कीमत के प्रसंग में उत्पादन व्यय का उल्लेख नहीं किया, हां उसके जो भूमि, श्रम, और पूँजी तथा व्यवस्था के प्रतिफल लगान, मजदूरी, सूद और मुनाफे का समावेश होता है, उनका आचार्य ने यथेष्ट वर्णन किया है। हम उसके इन विषयों सम्बन्धी विचार आगे यथास्थान देंगे।

**एकाधिकार और कीमत**—यद्यपि साधारण दशाओं में वस्तुओं की कीमत मांग और पूर्ति की समता से, उत्पादन व्यय के कुछ इधर उधर निश्चित हुआ करती है, तथापि इस सम्बन्ध में एकाधिकार या ठेके का विषय भी विचारणीय होता है। प्रायः एकाधिकारी किसी वस्तु की कीमत अधिक से अधिक ऊंची रखता है। परन्तु इस कीमत की भी एक सीमा होती है। वह सदैव यह चाहता है कि उसे अधिक से अधिक लाभ हो। इसलिये वह किसी चीज़ की कीमत को उसी सीमा तक बढ़ाता है, जहां तक वह इतनी मात्रा में बिक सके कि उसे अधिक से अधिक लाभ हो। इस सीमा के बाद वस्तु की कीमत बढ़ाने से बिक्री कम होजाने से उसे उतना लाभ नहीं होगा।

अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि विदेशी वस्तुओं के बेचने की व्यवस्था भिन्न भिन्न स्थानों से होती थी, उसमें एकाधिकार कही जा सकने वाली बात नहीं थी। स्वदेशी वस्तुओं के सम्बन्ध में तो यह प्रश्न ही नहीं उठता था।

**विशेष वक्तव्य**--इस परिच्छेद में एक बात पर और विचार कर लें। अर्थशास्त्र के आधार पर आज यह कह सकना नितान्त कठिन है कौटल्य के समय में एक गाय कितने पण में आती थी, अथवा एक मन अन्न की कीमत क्या थी। तथापि आचार्य के विवेचन से धातुओं के पारस्परिक मूल्य जानने के लिये कुछ सुविधायें मिलती हैं। उदाहरणवत एक रजत पण

( ग्यारह माशे चांदी और एक माशा ताम्बा ) का मूल्य सोलह ताम्र पण ( १९२ माशे ताम्बा ) था। इससे ज्ञात हुआ ११ माशे चांदी के बदले १९२ माशे ताम्बा मिल सकता था, अर्थात् चाँदी और ताम्बे के मूल्य का अनुपात $१७\frac{४}{११}$:१ था।

—:o—

# ग्यारहवां परिच्छेद

## व्यापार के मार्ग और साधन

व्यापार या तो स्थल मार्ग से होता है या जल मार्ग से। यद्यपि आजकल कुछ व्यापार-कार्य वायुयानों द्वारा होने लगा है और भविष्य में आकाश मार्ग के अधिकाधिक उपयोग किये जाने की सम्भावना प्रतीत होती है, तथापि अभी बहुत समय तक उपर्युक्त दो मार्गों की ही विशेषता रहने वाली है। यों तो कौटल्य ने कबूतरों द्वारा संदेश भेजने का उल्लेख करके आकाश मार्ग को भी स्मरण किया है किन्तु उसने व्यापार के लिये जल और स्थल मार्ग का ही विचार किया है।

**जल और स्थल मार्गों की उपयोगिता की तुलना—** आचार्य ने पहले इन मार्गों की उपयोगिता की तुलना करते हुए प्राचीन अर्थशास्त्रियों का यह मत दर्शाया है कि इन में से जल मार्ग श्रेयस्कर है, क्योंकि वह थोड़ा सा धन व्यय करने पर, थोड़े ही परिश्रम से तैयार किया जा सकता है, इस के अतिरिक्त इस मार्ग से माल भी बड़ी आसानी से लाया ले जाया जा सकता है। इसलिए इससे बहुत लाभ होने की सम्भावना है। परन्तु कौटल्य इस सिद्धान्त को नहीं मानता। उसका मत है कि जल मार्ग विपत्ति में सब ओर से रुक जाता है ( जाड़ों में बर्फ जम

जाने के कारण, तथा गर्मी में सूख जाने से उस का उपयोग नहीं हो सकता )। स्थल मार्ग की अपेक्षा जलमार्ग अधिक भय-जनक है ( डूबने आदि का डर रहता है) और भय उपस्थित होने पर उसका प्रतिकार भी नहीं किया जा सकता। परन्तु स्थल मार्ग में ये दोष नहीं होते हैं अतः उक्त दोनों मार्गों में उसे ही अच्छा समझा जाना चाहिये।

इस विवेचन के पश्चात् कौटल्य ने दोनों मार्गों के विषय में कुछ ब्यौरेवार बातें बतलायी हैं। पहले जल मार्ग का विचार करते हैं।

**जल मार्गों के भेद और उपयोगिता**—आचार्य लिखता है कि जलीय मार्ग दो प्रकार के होते हैं ( १ ) जल के किनारे का मार्ग ( २ ) जल के बीच में अर्थात् जल ही जल में जाने का मार्ग। इन दोनों मार्गों में से आचार्य के विचार से प्रथम मार्ग अच्छा होता है क्योंकि ऐसे मार्ग पर व्यापारी नगर तथा बन्दरगाह बहुत होते हैं और उनसे बहुत लाभ उठाया जा सकता है। आचार्य नदियों और नहरों के मार्ग को इसलिये उत्तम बतलाता है कि नदियां और नहरों की धारा निरंतर बनी रहती है और इस मार्ग में विशेष बाधायें उपस्थित नहीं होतीं। उसने लिखा है कि भारी भारी सामान नहर के द्वारा ही ढोये जाने चाहिये।

**जल मार्ग से व्यापार करने के साधन**--अर्थशास्त्र

से ज्ञात होता है कि उससमय नावों और जहाजों की बड़ी उन्नति हो चुकी थी व्यापार सम्बन्धी कुछ मुख्य मुख्य नाव और जहाज निम्न लिखित थे —

१—संयातीर्नाव—समुद्रों में चलने वाले बड़े जहाज। जब ये बन्दरगाह पर पहुंचते थे, इनसे शुल्क लिया जाता था।

२—महानाव—बड़ी बड़ी नदियों में चलने वाले छोटे जहाज। कौटल्य ने लिखा है कि पांच अधिकारियों से युक्त इन जहाजों को ही, गरमी और सरदी में एक रूप से बहने वाली गहरी और बहुत बड़ी नदियों में प्रयुक्त किया जाय।

४—क्षुद्रका—छोटी नौकायें। कौटल्य का कथन है कि केवल बरसात में बहने वाली ( अर्थात् बरसाती ) छोटी छोटी नदियों के लिये छोटी नावों का प्रबन्ध किया जाय।

५—स्वतरणानि—लोगों की अपनी अपनी नावें, जिनपर राज्य का कोई नियंत्रण नहीं होता था।

६—हिंस्रिका—सामुद्रिक डाकुओं के जहाज। इनसे व्यापारियों को बड़ी हानि होती थी। कौटल्य ने लिखा है कि सामुद्रिक डाकुओं के जहाज ( या नाव ) नष्ट कर दिये जांय।

**जल व्यापार की रक्षा के नियम**—आचार्य ने जहाजों, नौकाओं तथा इनके द्वारा होनेवाले व्यापार की सुरक्षा के लिये समुचित व्यवस्था की है। उसने मत्स्य बंध ( मछली पकड़ने का शुल्क ) क्लृप्त ( बाहर माल भेजने का

शुल्क ) नौघाटक ( शंख, मोती आदि निकालने का शुल्क ) आदि इसलिये नियत किये कि इनकी आय से राज्य, तूफान आदि से नष्ट होनेवाली नावों और जहाजों की रक्षा कर सके। उनके ठहरने के लिये "तीर्थ" अर्थात् बन्दरगाह बनाये जासकें। कौटल्य का मत है कि जल भर जाने के कारण जो माल खराब होजाय, उस पर शुल्क कम या माफ कर दिया जाय। जलीय मार्ग से होने वाले व्यापार सम्बन्धी किसी अधिकारी की असावधानी या अनुपस्थिति आदि के कारण या नाव की मरम्मत न होने की दशा में यदि नाव डूब जाय, या उसका माल गिरजाय तो नावाध्यक्ष अपने पास से उसकी क्षति-पूर्ति करे*। शत्रुओं या चोर डाकुओं की नावें अथवा ऐसी नावें जो व्यापारी नगरों या बन्दरगाहों के नियमों का उलंघन करें, नष्ट कर दी जांय।

**स्थल मार्गों की उपयोगिता**—ये व्यापार-मार्ग नगर से चारों दिशाओं को जाते थे। आचार्य ने इन मार्गों की उपयोगिता की तुलना करते हुए लिखा है कि यद्यपि प्राचीन आचार्यों का मत है कि दक्षिण की ओर मार्ग की अपेक्षा उत्तर का अर्थात् हिमालय की तरफ जाने वाला मार्ग श्रेष्ठ है, क्योंकि

---

*नियम से अधिक बोझा लादने या असमय, बिना आज्ञा या नियम विरुद्ध व्यापारी माल लेजाने की दशा में, आचार्य भिन्न भिन्न दंड का आदेश करता है।

इस ओर हाथी, घोड़े, गंध द्रव्य, दाँत, चर्म, चांदी और सोना आदि बहुमूल्य विक्रेय वस्तुएं बहुतायत से मिलती हैं, परन्तु कौटल्य इस मत को नहीं मानता, वह दक्षिण की ओर के मार्ग को ही श्रेयस्कर समझता है कारण कि कम्बल, चर्म, तथा घोड़े आदि इन विक्रेय वस्तुओं को छोड़ कर हाथी आदि सब ही वस्तुयें तथा शंख, हीरा, मणि, मोती, सुवर्ण आदि अन्य अनेक विक्रेय वस्तुयें उत्तर की अपेक्षा दक्षिण में ही अधिक होती हैं। दक्षिण पथ में भी वही वणिक-पथ उत्तम है, जो खानों के पास होकर जाता हो, जिसमें अनेक विक्रेय वस्तुएं मिलती हों जिसपर आना जाना बहुत होता हो तथा जिस में श्रम कम हो। आचार्य का यह मत आजकल भी बहुत मान्य है। प्रायः समुद्र की ओर जानेवाले मार्ग को विशेष महत्व दिया जाता है।

आचार्य ने स्थल-भाग के अन्य व्यापारी मार्गों की उपयोगिता का भी तुलनात्मक दृष्टि से विचार किया है। वह लिखता है कि पैदल के मार्ग की अपेक्षा गाड़ी आदि का मार्ग अधिक उत्तम समझना चाहिये क्योंकि ऐसे मार्गों से बहुत व्यापार किया जा सकता है। देश-काल के अनुसार गधे और ऊंट का मार्ग भी श्रेष्ठ समझना चाहिये। क्योंकि इनके द्वारा भी व्यापार अधिक परिमाण में किया जासकता है। इसीप्रकार कंधों पर [ बंहगी से या बैलों द्वारा ] भार ढोने आदि के मार्गों के विषय में समझ लेना चाहिये।

**नगरों के आन्तरिक मार्गों के भेद**—कौटल्य ने अर्थ-शास्त्र में, नगरों के जिन भीतरी व्यापार मार्गों का परिचय दिया है, उनमें से मुख्य निम्न लिखित हैं:—

[ १ ] राजमार्ग—कौटल्य बतलाता है कि तीन राजमार्ग पूर्व से पश्चिम को और तीन उत्तर से दक्षिण को जावें। ये आठ दंड अर्थात सोलह गज चौड़े होते थे।

[ २ ] रथ्या—यह मार्ग चार दंड या आठ गज चौड़ा होता था। यह रथ आदि सवारियों के काम आता था।

[ ३ ] रथ पथ—यह छोटी गाड़ियों के लिये होता था। इसकी चौड़ाई पांच अरत्नि ( ढाई गज ) होती थी।

[ ४ ] पशु पथ—यह चार अरत्नि ( दो गज ) चौड़ा होता था। इस पर विविध प्रकार के पशु चलते थे।

[ ५ ] क्षुद्र पशु पथ—यह दो अरत्नि ( एक गज ) चौड़ा होता था, और भेड़ बकरी आदि छोटे पशुओं एवं मनुष्यों के लिये होता था।

**नगर से बाहर के मार्ग**—अर्थशास्त्र में बतलाये हुए ऐसे मार्गों में से मुख्य ये हैं:— [ १ ] राष्ट्र पथ ( राजधानी से बड़े बड़े नगरों को जाने वाला ), [ २ ] विवीत पथ ( चरागाह को जाने वाला ), [ ३ ] द्रोण मुख पथ ( चार सौ गांवों के केन्द्रीय नगर का मार्ग ), [ ४ ] स्थानीय पथ ( आठ सौ गावों

के केन्द्रीय नगर को जाने वाला मार्ग ), [ ५ ] संयानी पथ ( व्यापारी मंडियों का मार्ग ), [ ६ ] और ग्राम पथ ( गावों को जाने वाला मार्ग ), इनमें प्रत्येक की चौड़ाई सोलह गज होती थी।

**मार्गों की रक्षा और निर्म्माण**--आचार्य कौटल्य ने इन तथा अन्य मार्गों की ओर यथेष्ट ध्यान दिया है। उसने लिखा है कि नगराध्यक्ष, ग्रामाध्यक्ष, और अन्य अधिकारी समय समय पर सड़कों और पुलों की देखरेख करें। इनको तोड़ने फोड़नेवालों को दंड दिया जाय। कौटल्य ने विविध मार्गों के लिये वणिक पथ, शब्द प्रयोग किया है, इससे विदित होता है कि इन मार्गों के निर्म्माण का एक प्रधान उद्येश्य व्यापारियों को सुविधा पहुँचाना होगा। मार्गों के दोनों तरफ पेड़ लगवाये जाते थे। कुए बनवाये जाते थे। रास्तों को नापने और निर्धारित फासले पर दूरी सूचक चिन्ह लगाने की भी व्यवस्था थी।

**स्थलीय व्यापार के वाहक साधन**--मालूम होता है कि स्थल मार्ग से जो व्यापार होता था उसके वास्ते माल ढोने के लिये ऐसी गाड़ियां काम में लायी जाती थीं जिन्हें घोड़े, खच्चर, गधे तथा अन्य एक खुर के पशु खींचते थे। बैल आदि भी गाड़ियों में जोते जाते थे। अर्थशास्त्र में हाथी और ऊंट का यथेष्ट उल्लेख है। इसके अतिरिक्त बहगी के द्वारा और सिर पर रखकर भी ढुलाई का काम किया जाता था।

**डाक प्रबन्ध**—व्यापार में डाक के प्रबन्ध से बड़ी सहायता मिलती है। आचार्य ने कबूतरों द्वारा संदेश भेजने का उल्लेख किया है, यह हम पहले कह आये हैं। इसके अतिरिक्त अर्थशास्त्र से 'शीघ्र वाहन' अर्थात् तेज सवारियों एवं दूतों या हरकारों द्वारा भी समाचार भेजे जाने की बात मालूम होती है। कौटल्य ने लिखा है, "इशारे पर चलने वाले घोड़े को 'नारोष्ट्र' कहते हैं। गाड़ी के घोड़े ६, ९, तथा १२ योजन, और सवारी के घोड़े ५, ८, तथा १० योजन चलते हैं।" हम पहले बता चुके हैं कि मौर्य काल में यहां सड़कों का प्रबन्ध कितना उत्तम था, इससे डाक भेजने में भी सुविधा होती थी।

**विशेष वक्तव्य**—कुछ लेखक तत्कालीन परिस्थिति की आधुनिक से तुलना करते हुए उस समय के व्यापार मार्गों तथा साधनों को बहुत अवनत अवस्था का बतलाया करते हैं। वे कहा करते हैं कि प्राचीनकाल में यहां रेलें नहीं थीं, डाक तार, टेलीफोन आदि भी नहीं थे। उन्हें चाहिये कि इस बात का विचार करें कि उससमय अन्य देशों की तुलना में भारतवर्ष के व्यापार मार्ग और साधन कितने उन्नत अवस्था में थे, तथा इससमय कुछ नये नये वैज्ञानिक आविष्कार होजाने पर भी सभ्य संसार में हमारा स्थान कहां है।

—:o:—

# बारहवां परिच्छेद

## देशी व्यापार

**प्राक्कथन**--पिछले परिच्छेद में हम कौटलीय अर्थशास्त्र में बतलाए हुए व्यापार के मार्गों और साधनों पर प्रकाश डाल चुके हैं। अब हम आचार्य के व्यापार सम्बन्धी विचारों का परिचय देंगे। पहले देशी अर्थात् आन्तरिक व्यापार के विषय को लेते हैं। इस व्यापार से अभिप्राय देश को सीमा के भीतर भिन्न भिन्न गावों, नगरों या प्रान्तों के आदमियों में होने वाला व्यापार है।

कौटल्य के समय में यह व्यापार बहुत होता था। यद्यपि रोजमर्रा काम में आनेवाली चीजों के सम्बन्ध में प्रायः प्रत्येक ग्राम और नगर स्वावलम्बी होता था, उसे दूसरों के आश्रित नहीं रहना पड़ता था, तथापि भारतवर्ष के भिन्न भिन्न स्थान कुछ विशेष पैदावारों, दस्तकारियों उद्योग धन्धों तथा धातुओं और रत्नों आदि के लिये प्रसिद्ध थे। व्यापारी लोग विविध पदार्थों को देश के भिन्न भिन्न स्थानों में ले जाकर बेचते थे। इसप्रकार देश भर में लोगों को कहीं इनका अभाव नहीं रहता था।

**व्यापार में राज्य का हस्तक्षेप**--कौटल्य की व्यापार नीति की एक विशेषता यह है कि वह व्यापार में राजकीय हस्त-क्षेप के बहुत पक्ष में है परन्तु यह हस्तक्षेप जनता के हित की दृष्टि

से था। उसे प्रजा की भलाई का यथेष्ट ध्यान है। वह लिखता है कि अपने देश तथा परदेश में उत्पन्न हुए दोनों प्रकार के पण्यों का विक्रय आदि राजा को इसप्रकार कराना चाहिये, जिससे प्रजा को किसीप्रकार का कष्ट न हो। यदि किसी काम में बहुत अधिक भी लाभ होता हो परन्तु उस कार्य के करने से प्रजा को कष्ट पहुंचता हो तो राजा उस कार्य को तत्क्षण रोक देवे। इसी प्रकार 'नागरिक के कार्य' शीर्षक प्रकरण में आचार्य कहता है कि 'व्यापारी अपने विश्वस्त यात्रियों को परस्पर एक दूसरे की दुकानों पर ठहरा लेवें। परन्तु जो पुरुष देशकाल के विपरीत विक्रय करने वाला हो उसकी सूचना नगराधिकारी को दी जाय।

**व्यापार सम्बन्धी नियम राजाज्ञा**--जैसा कि हम 'व्यवस्था' शीर्षक परिच्छेद में बता आये हैं; कौटल्य ने राज्य को व्यापारिक संस्था का भी रूप दिया है, जिससे प्रजा के साथ साथ राज्य की भी दुकाने चलें। उक्त परिच्छेद में ही हमने इस प्रकार की प्रतिद्वन्दिता का भी विचार किया है। कुछ तो इस प्रतिद्वन्दिता को निर्बाध रूप से चलने देने के लिये, कुछ सरकारी दूकानों पर काम करने वाले कर्मचारियों के नियंत्रण के लिये आचार्य ने कई नियम दिये हैं।

कौटल्य का मत है कि कोई व्यक्ति राज्य की आज्ञा अर्थात् लाइसैंस पाये बिना किसीप्रकार का व्यापार बड़े परिमाण में न करे। लाइसैंस देने में राज्य की ओर से बाधा उपस्थित न की जाय। हां, इस बात का यथेष्ट नियंत्रण रखा जाय कि झूठा व्यापार

करने वाले सट्टेबाज व्यापारी, बार बार दुकानें खोल कर तथा दिवाला निकाल कर खुले तौर से व्यापार के रूप में जुआ न खेल सकें। कौटल्य वास्तविक व्यापार चाहता था, बदनी या सट्टा फाटका रोकने के लिये उसने उक्त राज्याज्ञा का नियम बनाया था।

**वस्तुएं बेचने के स्थान की व्यवस्था**—कौटल्य ने इस बात की ओर यथेष्ट ध्यान दिया है कि नगर में भिन्न भिन्न प्रकार की वस्तुएं बेचने के स्थान पृथक् पृथक् हों।* प्रत्येक व्यापारी अपना माल उसी स्थान में बेचे जो राज्य की ओर से उस माल के लिये निश्चित किया गया हो। कारीगर आदि भी अपना माल वहीं लाकर बेचें। इसप्रकार उन्हें अपने घर पर अथवा माल तैयार होने की जगह सौदा करने और ग्राहक को ठगने का अवसर न मिले।

**बनों में मिलने वाले पदार्थ**—कुछ जंगलों पर राज्य का अधिकार होता था। इनकी देख भाल आदि के लिये जो राज कर्मचारी रहता था, उसे अर्थशास्त्र में 'कुप्याध्यक्ष' लिखा है।

---

* वह लिखता है 'कि गंध ( खुशबू, इतर फुलेल आदि ), माला, अन्न तथा घी तेल आदि की दूकानें पूर्व दक्षिण में हों। ………और पका हुआ अन्न बेचने वाली दूकानें ( होटल आदि ) तथा शराब और मांस की दूकानें दक्षिण दिशा में हों।' इसीप्रकार उसने अन्य दूकानदारों के लिये अलग स्थानों की व्यवस्था की है।

आचार्य का कथन है कि यह अधिकारी, जंगलों में मिलनेवाले पदार्थ अर्थात् लकड़ी, छाल, पशुओं की खाल, दांत, सींग आदि संग्रह कराये और इनसे बनायी जाने वाली अन्य विविध चीज़ें बनवाने की व्यवस्था करे। बिना अधिकार जंगल से लकड़ी काटनेवालों से जुर्माना और राज-कर वसूल किया जाय।

**खनिज व्यापार**—खनिज कार्य राज्य की ओर से ठेके पर दिये जाते थे, अथवा राज्य स्वयं अपने प्रबन्ध में खानें खुदवाता था। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं है कि सब खानें राज्य की ही होती थीं। खानें प्रजा की भी हो सकती थीं। हां, आचार्य का कथन है कि जो धातु बिक्री के लिये तैयार हो जाय, उसका किसी एक नियत स्थान से विक्रय कराना चाहिये। यदि कोई व्यक्ति राजाज्ञा के बिना किसी स्थान में किसी धातु की उत्पत्ति करके क्रय विक्रय करने लगे तो उसे राजा की ओर से दंड मिलना चाहिये।

ऐसा मालूम होता है कि खान का काम करनेवाले व्यापारियों को आरम्भ में बहुत सा रुपया लगाना पड़ता था, और राज्य उनके उस रुपये के तथा ठेके की रकम के वसूल होने के लिये अपनी देख-रेख में खानों की व्यवस्था कराता था। आचार्य ने लिखा है कि 'खान के ऊपर यदि और लोगों का बहुत धन देना होगया हो, उसको चुकाकर ही खान की आमदनी हो सकती हो, अथवा यह कार्य अत्यधिक यत्न से साध्य हो, तो आकराध्यक्ष को चाहिये कि वह थोड़ा थोड़ा करके लोगों के धन

को धीरे धीरे चुका देवे, अथवा धातु का कुछ भाग एक साथ राजा को देकर, उसके बदले में खजाने से रुपया लेकर, लोगों के धन को चूकता कर देवे। यदि थोड़े ही धन और परिश्रम से यह कार्य सिद्ध होनेवाला हो तो स्वयं ही इस कार्य को पूरा कर देवे।'*

**शराब**—शराब सरकार के व्यापार की वस्तु थी, अर्थात् कोई व्यक्ति इसे बनाकर बेच नहीं सकता था। कौटल्य के नियमों के अनुसार ठेकेदार को भी सरकारी कारखानों में बनी हुई ही शराब (मोल लेकर) बेचने का अधिकार था। हां, प्रजा विशेष विशेष अवसरों पर अपने काम में लाने के लिये (बेचने के लिये नहीं) शराब बना सकती थी। शराब सेवन करने वाले वैयक्तिक रूप से शराब तैयार करके अपने काम में ला सकते थे। उनकेलिये यह आवश्यक नहीं था कि वे इसे राज्य के सुराध्यक्ष से खरीदें।

**नमक**--नमक के लिये आचार्य ने कम प्रतिबन्ध रखा है। प्रत्येक व्यक्ति नियमानुसार राज्यानुमति लेकर नमक बना सकता और आवश्यक 'भाग' दे कर बेच सकता था। किन्तु अर्थशास्त्र में बताया गया है कि यह नियम वानप्रस्थ अर्थात् बन

---

* आजकल राज्य ठेकेदारों से ठेके की रकम वसूल कर लेने के उपरान्त उनके हानि लाभ की बहुत कम चिन्ता करता है, ऐसी दशा में आचार्य का उक्त विचार कितना महत्व पूर्ण है।

में रहने वालों के लिये नहीं है, अर्थात् राज की अनुमति लिये बिना भी वे स्वयं नमक को लेकर उसका उपभोग कर सकते हैं। श्रोत्रिय (वेदों का अध्ययन करने वाले), तपस्वी, तथा राजा की इच्छानुसार काम करनेवाले बेगारी पुरुष बिना शुल्क के भी अपने उपभोग मात्र के लिये नमक लेजा सकते हैं*।

**माप**—व्यापार के लिये वस्तुओं के तोल माप ठीक होने की बड़ी आवश्यकता होती है। आचार्य ने इस ओर पर्याप्त ध्यान दिया है। स्पष्ट और व्यौरेवार नियम लिखकर वह इस बात की यथासम्भव कोई गुँजायश नहीं रहने देता कि व्यापारी लोग ग्राहकों को ठग सकें या धोखा दे सकें। उसने अर्थशास्त्र में सोलह प्रकार की छोटी बड़ी तराजू और कांटों का और चौदह प्रकार के बांटों का निरूपण किया है। इसके अतिरिक्त उसने घी, दूध, तैल आदि द्रव्यों और अन्न आदि सूखे पदार्थों के माप के लिये चिन्ह लगे हुए पात्रों एवं वस्त्र आदि के माप के लिये गजों के सम्बन्ध में भी यथेष्ट व्यौरेवार नियम बनाये हैं। उसने लिखा है कि यौतवाध्यक्ष* (तोल माप संशोधन

---

* नमक उस समय विदेशों से भी यहां आता था। परन्तु कौटल्य ने स्वदेशी नमक के व्यवसाय की विदेशी नमक के व्यवसाय से रक्षा करने की यथेष्ट व्यवस्था की थी।

* अर्थशास्त्र के वर्तमान सभी प्रकाशित संस्करणों में 'पौतव' और 'पौतवाध्यक्ष' शब्द आया है। संस्कृत साहित्य में 'पौतव' कोई शब्द नहीं

करने वाला राजकीय अधिकारी ) तुला और बांट आदि बनवावे और इन्हें निर्धारित मूल्य पर बेचे। व्यापारियों को चाहिये कि प्रत्येक चार महीने के बाद तुला और बांट आदि का परिशोधन करावें ऐसा न करने वालों को दंड दिया जाय।

राजकीय कारखानों में बने हुए बांट तुला आदि ही प्रामाणिक समझी जाती थी। इन वस्तुओं को बनाने बेचने का काम एकप्रकार से तत्कालीन राज्य का एकाधिकार व्यापार माना जा सकता है।

**सार्वजनिक हित**—जनता या श्रम के परिच्छेद में हम बता आये हैं कि आचार्य ने इस बात की यथेष्ट व्यवस्था की है कि जीवन निर्वाह सम्बन्धी पदार्थों में किसीप्रकार की मिलावट न की जाय। इसके अतिरिक्त उसने सोना, चांदी, हीरा, मुक्ता, रेशमी ऊनी वस्त्र आदि वस्तुओं को भी असली के स्थान में नकली बेचने वालों का यथेष्ट नियंत्रण किया है। उस ने इस बात के लिये समुचित विधान किया है कि व्यापारी अपने माल को जैसा है वैसा ही बतावें, ग्राहकों से अनुचित कीमत लेने के लिये वे घटिया या खराब माल को न छिपावें और न चुंगी के लोभ से वढ़िया माल को गुप्त रखें। सर्व साधारण के

---

है, शुद्ध शब्द 'यौतव' है, जिसका अर्थ मान, तोल, या वजन आदि है। मालूम होता है मूल ग्रन्थ की प्रतिलिपि करनेवालों ने भूल से यौतव के स्थान पर पौतव पढ़ा है।

हित का ध्यान रखते हुए वह यह भी लिखता है कि राष्ट्र को पीड़ा पहुँचानेवाले तथा कोई अच्छा फल न देनेवाले माल को राज्य नष्ट करादेवे और जो प्रजा को उपकार करनेवाला तथा अपने देश में कठिनता से मिलनेवाला धान्य आदि या अन्य प्रकार का माल हो उस पर चुँगी न ली जाय जिस से ऐसा माल अधिक मात्रा में आ सके।

इस परिच्छेद को समाप्त करने से पूर्व व्यापारियों के तत्कालीन संगठन का उल्लेख कर देना आवश्यक है।

**व्यापारियों का संगठन**--अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि कौटल्य के समय व्यापारियों की भी संगठित संस्थायें थीं। इन्हें राज्य की ओर से कुछ विशेष सुविधायें प्राप्त थीं। आचार्य लिखता है कि माल ख़राब होजाने पर या दैवी आपत्ति से नष्ट होजाने पर संगठित व्यापारी उस के लिये उत्तरदायी न हो। उस का यह भी कथन है कि व्यापारी चीज के खरीदने से लेकर बिक जाने तक के साथी को उन के कार्य के अनुसार हिस्सा देवे। माल बिक जाने पर जब दूकान उठ जानेवाली हो तो साझी को फौरन ही उस का हिस्सा दे दिया जाय क्योंकि आगे काम करने में सफलता और असफलता दोनों ही समान हैं (इस लिये जो चाहे साझे में काम करे न चाहे न करे पहला हिसाब साफ कर दिया जाय)।

—:o:—

# तेरहवां परिच्छेद

## विदेशी व्यापार

**प्राक्कथन**—पिछले परिच्छेद में कौटल्य के देशी व्यापार सम्बन्धी विचार बतलाये जा चुके हैं। इस परिच्छेद में उसके विदेशी व्यापार सम्बन्धी विचारों पर प्रकाश डाला जायगा। जब किसी देश में आयात निर्यात करने के साधनों की उन्नति होजाती है, और सभ्यता के विकास के कारण वहां के आदमी अपनी आवश्यकता से अधिक माल बनाने लगते हैं या उन्हें ऐसी वस्तुओं की आवश्यकता होने लगती है, जो उनके यहां नहीं बनतीं, तो वे दूसरे देशवालों से व्यापार करने लग जाते हैं। कभी कभी कोई विजेता भी अपने देश की वस्तुओं का व्यापार, पराजित देश में बढ़ाने का प्रयत्न करता है।

**स्वदेशी विदेशी व्यापारियों के जाने आने के सम्बन्ध में कौटल्य की नीति**—कौटल्य विदेशी व्यापारियों को यहां बुलाकर उन्हें व्यापार करने के लिये प्रोत्साहित करता है। वह उनके साथ अनेकप्रकार की रियायतें करने और उन्हें आश्रय देने के पक्ष में है। परन्तु वह अपने नागरिकों को विदेशों में मिलने वाली असुविधाओं से यथासम्भव बचाना ही अच्छा

समझता है। उसका मत है कि थोड़े लाभ के लिये या जिस रास्ते से बहुत तकलीफ होती है, उनसे होकर व्यापार नहीं करना चाहिये। विदेश में जाने से पहले, माल लेजाने का किराया, मार्ग में खाने पीने और रक्षा का व्यय, अपने विक्री के और बदले में लिये जानेवाले माल के मूल्य का सामंजस्य, मौसम, दैवी आपत्तियों की सम्भावना एवं विदेश के रीति रिवाज और व्यापार तथा आढ़त आदि के नियम जान लेना चाहिये। आचार्य का मत है कि यदि तदुपरान्त व्यापार अनुकूल जान पड़े तो विदेश में व्यापार करने के लिये जाना उचित है। कौटल्य अपनी प्रजा के विदेशी ऋण सम्बन्धी मुकद्दमे सुनने तथा ऋण वसूल कराने की ज़िम्मेवरी लेने को तैयार नहीं है। उसकी राय है कि प्रजा को विदेश में वहां के राज नियमों के अनुसार व्यवहार करना चाहिये, तथा वहां के सब कर आदि देते रहना चाहिये।

यद्यपि कौटल्य विदेशी व्यापार को, लाभ जनक होने की दशा में, बुरा नहीं कहता, परन्तु वह विदेश में मिलनेवाली विविध बाधाओं और कठिनाइयों को ओर उदासीन भी रहना नहीं चाहता है।

**विदेशी व्यापार के लिये सुविधायें**—कौटल्य की सम्मति है कि विदेशी व्यापारियों को अपने यहां बुलाकर बसाया जाय और व्यापार करने दिया जाय। वह उनके लिये लाभ की दर द्विगुण कर देता है। उदाहरणतः स्वदेशी व्यापारियों को जिस

प्रकार के माल पर पांच प्रति सैकड़ा लाभ लेने की अनुमति हो, विदेशी व्यापारी उस पर दस प्रति सैकड़ा तक लाभ ले सकें। विदेश से माल मंगाने की दशा में कई शुल्क छोड़े जांय। विदेश से व्यापारार्थ आये हुए आदमियों पर यदि स्वदेशवासियों का कोई ऋण हो तो उस का निर्णय आदि साधारणतः बिना अदालती कार्रवाई के निजी तौर पर करा दिया जाय।

विदेशी व्यापारियों के लिये विविध प्रकार की सुविधाओं की व्यवस्था करता हुआ भी आचार्य इस बात का यथेष्ट ध्यान रखता है कि वे प्रजा को किसीप्रकार का कष्ट या हानि न पहुँचावें। वह प्रजा की रक्षा करने के लिये उनके विषय में ऐसा ही चिन्तित है, जैसा स्वदेशी व्यापारियों के विषय में पहले बता आये हैं।

कौटल्य की, विदेशी व्यापार सम्बन्धी उक्त नीति का विचार करने के लिये दो बातें ध्यान में रखी जानी आवश्यक हैं। प्रथम तो वह नमक जैसे उन पदार्थों के व्यापार को उत्तेजना नहीं देता जो यहां बनते हों, वह ऐसे पदार्थों को भारी कर लगाकर विदेश से आने से रोकता है। दूसरे, उससमय प्रायः अन्य देश कारीगरी का माल तैयार करने वाले नहीं थे। इसलिये कौटल्य की नीति देश कालानुसार बहुत हितकर थी।

**विदेशों से आनेवाली वस्तुएं**—कौटल्य के समय में यहां विदेशों से आनेवाली वस्तुओं की संख्या बहुत परिमित

थी*। मूल्यवान पदार्थों में कई प्रकार के मोती जो ईरान की खाड़ी, अफरीका के किनारे और यूनान सागर से निकाले जाते थे, बाहर से आनेवाली वस्तुएं थीं। कपूर, दालचीनी आदि मसालों के अतिरिक्त मूँगा भारतीय महासागर के द्वीपों से आता था। चीनी, रेशम विशेषतया 'क्रिमितान' और कच्चा रेशम चीन से आता था। सम्भव है कि हिमालय पार के देशों से कई तरह के चमड़े के वस्त्र और 'हारहनूज़' शराब यहां आती हो। अर्थशास्त्र से यह अनुमान होता है कि उस समय घोड़े यहां अरब और ईरान से आते थे।

इन वस्तुओं के अतिरिक्त केवल सोना चांदी को छोड़कर, जो यहां से जानेवाले पदार्थों के मूल्य में रोम, यूनान, चीन और अरब आदि देशों से आते थे और कोई विदेशी पदार्थ बहुत क़ीमत का अथवा बड़ी मात्रा में यहां उससमय आता मालूम नहीं होता।

**आयात शुल्क**—कौटल्य ने आयात माल पर साधारणतया पंचमांश अर्थात् बीस प्रति सैकड़ा और कुछ वस्तुओं पर इससे कम आयात शुल्क लिये जाने का आदेश किया है।

---

* विदेशों का अभिप्राय यहां वर्तमान भारत की सीमा से बाहर के देशों का नहीं है, वरन् केवल उन देशों से है, जो चन्द्रगुप्त के राज्य की सीमा से बाहर के थे। इस सीमा का परिचय भूमि शीर्षक परिच्छेद में दिया जा चुका है।

वह लिखता है फूल, फल, शाक, मूल, कन्द, बीज, सूखी मछली और मांस पर षष्ठांश कर लिया जाय। शंख, हीरा, मणि, मोती मूंगा, हार पर विशेष शुल्क नियत किये जांय। रेशमी वस्त्र, कवच, हरताल, हिंगुल, लोहा, रंग बनाने की धातु, चन्दन, अगर, मिर्च, पीपल, शराब, हाथी आदि का दांत, चमड़ा, रेशे के पदार्थ और ऊनी वस्त्र पर इनके मूल्य का दसवाँ या पन्द्रहवां हिस्सा शुल्क लिया जाय। साधारण कपड़ा, दो पैर के प्राणी, चौपाये, सूत, कपास, गंध, औषधि, लकड़ी, बांस, छाल, मिट्टी के बर्तन, धान्य, घी तेल, नमक, मिठाई, पके हुए अन्न पर इनके मूल्य का वीसवां या पचीसवां भाग अर्थात् ५ या ४ फी सदी शुल्क लिया जाना चाहिये*।

इससे विदित होता है कि आयात माल पर शुल्क की मात्रा काफी भारी है। इसका एक उद्देश्य हो सकता है, विदेशी माल को अपने यहां न आने देकर स्वदेशी माल को प्रोत्साहन देना। इसे संरक्षणनीति का व्यवहार कहा जाता है। इसका दूसरा उद्देश्य यह भी हो सकता है कि शुल्क से राज्य की आय की वृद्धि हो। श्री सत्यकेतु जी का विचार है कि उससमय मौर्य साम्राज्य में दूसरा ही उद्येश्य लक्ष्य में था।

---

* इसके अतिरिक्त आयात शुल्क का पांचवा हिस्सा नगर के प्रधान द्वार के प्रवेश का शुल्क होना चाहिये। इसे इसप्रकार नियत किया जाय, जिससे कि अपने देश का सदा उपकार होता रहे।

**भारतवर्ष से बाहर जानेवाली चीजें**—प्राचीन और स्वतंत्र भारतवर्ष के विदेशी व्यापार का दृष्टिकोण सदैव यह रहा है कि विदेशों को वे ही चीजें भेजी जांय, जो अपने यहां की मांग से अधिक हों और जीवन के लिये उपयोगी तथा आवश्यक हों। इसप्रकार न तो यहां से अन्न, घी आदि पदार्थ बाहर भेजे जाते थे, और न अफीम, भंग आदि मादक द्रव्य ही। केवल ऊनी, सूती, रेशमी आदि विविध प्रकार के बढ़िया वस्त्र, हाथी दांत की बनी तलवार की मूठ, कवच, तलवारें, हड्डी, स्नायु आदि के बने कारीगरी के पदार्थ, सूखा मांस, मसाले, औषधियां, कपूर, लोभान, खस, चन्दन आदि सुगन्धित द्रव्य ही भारतीय व्यापारी विदेशों में स्वयं जाकर या विदेशियों को यहां बुलाकर बेचते थे।

पहले बताया जा चुका है कि कौटल्य, राज्य की ओर से विदेशी व्यापारियों को विविध सुविधायें देने के पक्ष में है। यद्यपि वह प्रत्येक प्रकार की उपयोगी वस्तु स्वदेश में ही पैदा या तैयार करने का आदेश करता है, उसका आदर्श देश के एकान्त स्वावलम्बी जीवन का नहीं था, वह संसार के भिन्न भिन्न भागों में अन्तर्राष्ट्रीय व्यापारिक सम्बन्ध करने का इच्छुक था।

**विदेशी विनियम**—आजकल विदेशी व्यापार के लिये अन्यान्य बातों में विदेशी सिक्कों के विनियम सम्बन्धी ज्ञान की

भी बहुत आवश्यकता होती है। प्राचीन काल में इस ज्ञान की आवश्यकता सम्भवतः विशेष नहीं होती थी क्योंकि उससमय का व्यापार प्रायः वस्तुओं के अदल बदल से हो जाता था। यही कारण है कि कौटल्य अर्थशास्त्र में विदेशी विनियम के सम्बन्ध में कुछ उल्लेख नहीं मिलता। आचार्य ने राजकोष में केवल उन सिक्कों के लिये जाने का आदेश किया है जो देश के कानून के अनुसार बनाये गये हों इस से विदेशी सिक्कों के स्वीकार न किये जाने का भाव निकलता है। किन्तु उसने ऐसे सोने या स्वर्ण मुद्रा के लिये जाने का भी उल्लेख किया है जिसे लक्षणाध्यक्ष अर्थात् टकसाल के अधिकारी ने जांच करके शुद्ध ठहराया हो। ऐसे अवसर पर सम्भवतः कौटल्य के खजानचियों को विदेशी स्वर्ण मुद्राओं का मूल्य उनकी धातु के मूल्य के अनुसार निश्चय करना पड़ता होगा।

**विशेष वक्तव्य**—अर्थशास्त्र में आयात निर्यात के अंक दिये हुए न होने से हम तत्कालीन विदेशी व्यापार की आधुनिक व्यापार से तुलना करने में असमर्थ हैं। तथापि यह स्पष्ट है कि इससमय रेल और मोटर आदि के कारण माल लाने, ले जाने की जैसी सुविधायें हैं वे उस समय न होने से तत्कालीन व्यापार का परिमाण अवश्य ही बहुत कम होगा। विदेशों को भारी पदार्थ जाने या वहां से आने सहज न थे। पहले सूचित किया जा चुका है कि अन्न की यहां से निर्यात नहीं होती थी। यह तो सभी जानते हैं कि विलायती वस्त्र तथा शौकीनी का

तैयार माल यहां नहीं आता था। भारतवर्ष अपनी साधारण आवश्यकताओं के लिये परावलम्बी नहीं था और यहाँ के कच्चे माल से विविध वस्तुएं तैयार करने से अनेक आदमियों का निर्वाह होता था।

कुछ आदमी यह समझते हैं कि यदि प्राचीनकाल में भारतवर्ष का विदेशी व्यापार आजकल की अपेक्षा कम था, तो यह इसकी तत्कालीन आर्थिक अवनति का द्योतक है। परन्तु वास्तव में यह बात नहीं है। आयात निर्यात के परिणाम के घटने या बढ़ने मात्र से देश की आर्थिक उन्नति या अवनति प्रमाणित नहीं होती। देश की आर्थिक स्थिति का अनुमान करने में यह बिचार करना होता है कि आयात निर्यात किस किस प्रकार के पदार्थों की होती है, और उनका देश निवासियों पर क्या प्रभाव पड़ता है। इस दृष्टि से यह कहा जासकता है कि विदेशी व्यापार तत्कालीन उन्नति का ही सूचक है।

× × ×

इस परिच्छेद में बतलायी हुई बातों पर विचार करने से यह सहज ही अनुमान होसकता है कि आचार्य कौटल्य व्यापार के विषय में राज्य के साथ प्रजा के हित चिन्तन में कितना लवलीन था।

—:o—

# चौदहवां परिच्छेद

## उपभोग के पदार्थ

इस पुस्तक के पिछले परिच्छेदों में हम कौटल्य के धनोत्पत्ति और व्यापार सम्बन्धी विचार दे चुके हैं। मनुष्य किसी वस्तु की उत्पत्ति या क्रय विक्रय इसीलिये किया करते हैं कि उन्हें विविध आवश्यकतायें हुआ करती हैं वे भिन्न भिन्न वस्तुओं का उपभोग करना चाहते हैं। अस्तु इस परिच्छेद में आचार्य के उपभोग सम्बन्धी विचारों पर प्रकाश डाला जायगा पहले उपभोग के तत्कालीन पदार्थों का विवेचन किया जाता है।

**भारत वासियों की सुख समृद्धि**--अर्थशास्त्र के अनुसार उन वस्तुओं की सूची बहुत लम्बी है जिसे उस समय का भारती समाज काम में लाता था। उदाहरणवत आचार्य ने बढ़िया ऊनी रेशमी और सूती वस्त्र, सोने चांदी और ताम्बे आदि के बर्तन, हीरा, मूंगा, मोती, चन्दन; कपूर, कस्तूरी, खस आदि मूल्यवान वस्तुओं से लेकर अनेक प्रकार की औषधियों, घी; तेल, अनेक प्रकार के अन्न, दाल, लकड़ी, पत्थर, रत्न, आभूषण, पुष्प, वाहन, हाथी, घोड़े, गाय, भैंस, तोता, मैना आदि पालतू पशु पक्षियों तक का उल्लेख किया है। उसने सोने के कवच, रत्न जड़ित हथियार, बड़ी नाव, भांति भांति के भोजन और आमोद

प्रमोद के साधनों का भी वर्णन किया है। इस से तथा तत्कालीन विदेशी यात्रियों के लेखों से यह सहज ही अनुमान होसकता है कि यहां अधिकतर समाज सुख सम्पन्न था। परन्तु हमें उपभोग सम्बन्धी कुछ विशेष विचार करना चाहिये। विस्तार भय से हम यहां कुछ खास खास आवश्यकताओं की पूर्ति का ही विषय लेते हैं।

**भोजन**—यहां गेहूं, मूँग, उड़द, चावल आदि नाना प्रकार के अन्न होते थे। फलतः यहां उनका उपभोग होता था। अर्थ-शास्त्र में धान्यवर्ग के अतिरिक्त, स्नेह ( घीतेल आदि ), क्षार वर्ग ( राब, गुड़, खांड़, मिश्री, कन्द आदि ), लवण ( नमक आदि ), मधु ( शहद )* और तरह तरह के मसाले आदि का भी उल्लेख मिलता है।

आचार्य ने मनुष्यों एवं पशु पक्षियों के भोजन का परिमाण, तथा विविध-भोजनों के बनाने की विधि भी ब्यौरेवार लिखी है। बिना टूटे हुए एक प्रस्थ चावल, चौथायी प्रस्थ सूप अर्थात् दाल, सूप का सोलहवां हिस्सा नमक, तथा सूप का चौथा हिस्सा घी अथवा तेल मध्यम स्थिति के एक आर्य पुरुष का भोजन होता है। अधम स्थितिवालों के लिये दाल प्रस्थ का छठा भाग और और घी या तेल पहले से आधा होना चाहिये। शेष सामान पहले के बराबर होना चाहिये। इसमें चौथायी हिस्सा कम

---

*मुनक्का का भी शहद बनाया जाता था।

भोजन स्त्रियों के लिये होना चाहिये, तथा आधा हिस्सा बालकों के लिये होना चाहिये। *

मालूम होता है कि उस समय यहां मांस का भी उपभोग बहुत होता था, और इसके लिये कईप्रकार के पशु ( हिरण, अरण भैंसा, सुअर आदि ), पक्षी ( मोर आदि ), और मछलियां मारी जाती थीं। सूखे मांस का भी उपभोग होता था।

जैसा कि हमने अन्यत्र कहा है, उस समय शराब का सेवन खासी मात्रा में होता हुआ ज्ञात होता है। कौटल्य ने लिखा है कि शराबखानों को निम्न लिखित रीति से बनवाया जाय।

उनमें अनेक कक्ष्या अर्थात् कमरे होने चाहिये, सोने और बैठने के लिये अलहदा अलहदा कमरे बने हुये हों तथा शराब पीने के स्थान भी पृथक पृथक हों। इन में सुगन्धि, फूल, माला तथा जल आदि का पूरा प्रबन्ध हो। ये इस ढंग के बने हुये होने चाहिये कि प्रत्येक ऋतु में सुखकर हो सकें।

**वस्त्र**—आचार्य ने जिन वस्त्रों का उल्लेख किया है, उनमें से कुछ निम्न लिखित हैं:—

सूती, रेशमी, तथा भेड़ बकरी के ऊन के बने हूये वस्त्र, ओढ़ने के और बिछाने तथा पहनने के वस्त्र, मोटे रेशमी कपड़े, महीन रेशमी बढ़िया बढ़िया कपड़े, चीन के बने रेशमी

---

* कौटल्य के दिये हुए परिमाणों के अनुसार एक प्रस्थ, आजकल के हिसाब से आध सेर के लगभग होता है।

कपड़े, रंकू नामक हिरण के ऊन के कपड़े, सेम्भल तथा सन के और छाल को कूट कर निकाले हुये रेशे से भी तरह तरह के बने वस्त्र, जिनका मूल्य बाजार में कपड़े की चिकनायी, बनावट और मोटाई तथा माल के वजन के अनुसार होता था, दुशाले, भेड़ और बकरी के चमड़े के वस्त्र आदि। वस्त्रों के इन उदाहरणों से सिद्ध है कि उपभोग की यह मद साधारण पदार्थों तक ही परिमित न थी।

**धातुओं और रत्नों का उपभोग**—अर्थशास्त्र के 'कोष में ग्रहण करने योग्य रत्नों की परीक्षा' शीर्षक प्रकरण में दस से लेकर एक हजार आठ मोतियों तक की मालाओं का उल्लेख, है जिनमें कई कई लड़ होती थीं। आचार्य ने तीन प्रकार के जवाहरात, छः प्रकार के हीरे, दो प्रकार के प्रवाल ( मूंगे ) बतलाकर इन में से एक एक के बहुत से भेद गिनाये हैं। उसने सोने के आठ और चांदी के पांच भेद बतलाये हुये इनके अनेक आभूषणों तथा इन धातुओं के अतिरिक्त तांबे लोहे जस्त, कांसे आदि के बर्तन और अन्य वस्तुओं का भी उल्लेख किया है। इन के उपभोग से समाज की समृद्धि का ज्ञान होता है।

**उपभोग के अन्य पदार्थ**—रोजमर्रा काम में आने वाले जिन अन्य पदार्थों का आचार्य ने उल्लेख किया है उन में से कुछ निम्न लिखित हैं :—

चंदन–कम से कम सोलह प्रकार का। अगर, दारु हल्दी आदि के अनेक भेद।

चमड़ा–रंग उत्पत्ति स्थान और घटिया बढ़िया होने के कारण पंद्रह तरह का। इनमें समूर, मृग व्याघ्र चर्म आदि भी शामिल हैं।

पशुओं की हड्डी बाल दांत आदि।

पत्थर ईंट आदि इमारत का सामान।

सूत, सन, बांस, बेंत, रेशम की डोर, वर्त्त ( मोटे रस्से ), छोटी बड़ी रस्सी, फर्श आदि।

तौल माप 'के' यंत्र–इन का उल्लेख देशी व्यापार शीर्षक परिच्छेद में किया जा चुका है।

घटि यंत्र–छेद किये हुए घड़े में पानी भरकर समय नापने के लिये। छाया पुरुष, धूप में परछाई के अनुसार समय का अनुमान करने के लिये।

यज्ञ और देव पूजा का सामान—कोयला ईंधन आदि जलने वाले पदार्थ।

उप धातु–हड़ताल, मनसिल, हिंगुल ( शिंगरफ ), गेरू और रंगाई के काम में आनेवाली दूसरी मिट्टियां।

विविध औषधियां, लकड़ी बाँस मिट्टी के बर्तन।

खेती के काम में आनेवाले अनेकप्रकार के बीज, कृषकों और कारीगरों के काम के औजार।

तरह तरह के हाथी, घोड़े, रथ, गाय, भैंस आदि पशु इत्यादि।

**लड़ाई का सामान**--मौर्य काल का भारत, देशरक्षा के कार्य में स्वावलम्बी था। पर्याप्त संख्यक युवक और युवतियां भी अस्त्र शस्त्र चलाने में अभ्यस्त थीं। ऐसी स्थिति में लड़ाई के सामान की प्रचुरता होनी तथा उसका घर घर प्रचार होना स्वाभाविक ही था अर्थशास्त्र में युद्धोपयोगी वस्तुओं की सुदीर्घ सूची दीगयी है।

**विशेष वक्तव्य**--सम्भव है कुछ पाठकों को इस परिच्छेद में दी हुई उपभोग के पदार्थों की सूची बहुत बड़ी प्रतीत हो तथापि यह पूर्ण नहीं है। अर्थशास्त्र में उल्लेखित सब वस्तुओं के नाम देना अभीष्ट भी नहीं है। ऊपर दिये उदाहरण ही भारतवासियों की तत्कालीन आर्थिक परिस्थिति का आभास देने के लिये पर्याप्त हैं।



# पन्द्रहवाँ परिच्छेद

## रहन सहन और आचार व्यवहार

पिछले परिच्छेद में यह बताया जा चुका है कि आचार्य कौटल्य के ग्रन्थ से यहां के उपभोग्य पदार्थों की कैसी जानकारी प्राप्त होती है। अब इस परिच्छेद में हम यह देखेंगे कि उस समय यहां लोगों का रहन सहन और आचार व्यवहार कैसा था, तथा आचार्य ने उसके सम्बन्ध में क्या विचार प्रकट किया है, अथवा व्यवस्था की है।

**लोगों का रहन सहन**—यद्यपि आचार्य ने लोगों के रहन सहन के विविध नियम दिये हैं, उसने उनके तत्कालीन रहन सहन का क्रमबद्ध वर्णन नहीं किया है। इसलिये और आचार्य के विचारों को समझने के लिये भी इस सम्बन्ध में सुप्रसिद्ध विदेशी यात्री मेगस्थनीज के लेख का निम्नलिखित उद्धरण विचारणीय है। वह लिखता है कि 'भारतवर्ष के लोग अपने घर और सम्पत्ति को प्रायः अरक्षित ( बिना ताला लगाये ) छोड़ देते हैं, चोरी बहुत कम होती है। चन्द्रगुप्त की छावनी में प्रायः चार लाख आदमी रहते थे, किन्तु वहां किसी भी दिन दो सौ द्राच्मी ( लगभग चालीस रुपये ) से अधिक की चोरी की इत्तला नहीं होती थी। वे अपनी चाल-ढाल में सीधे और मितव्ययी होने के कारण पूरे सुख से रहते हैं। यज्ञों को छोड़ कर मदिरा

कभी नहीं पीते। उनका शरबत चावल के माड़ से बनाया जाता था। भोजन अधिकतर भात था। * उसने यह भी लिखा है कि 'गृह-पत्नि वर्ष के आरम्भ में ही वर्ष भर तक काम में आनेवाली अन्न मसाला आदि वस्तुएं संग्रह करती थीं। वेष-भूषा और शृंगार की सामग्री की भी कमी न थी। नागरिक संवारे हुए बाल रखते थे, और समय समय पर घोड़े पर चढ़कर गोष्ठियां मनाने के लिये बागों में जाया करते थे, जहां नाच-रंग का भी सामान रहता था।' उसका यह भी कथन है कि भारतवासी सदाचार और सच्चाई की खूब प्रतिष्ठा करते हैं, बूढ़ों को भी तब तक विशेष अधिकार नहीं देते, जबतक उनकी वृत्ति उत्कृष्ट न हो।

**नैतिक स्थिति**—उपर्युक्त उद्धरणों से दो बातें स्पष्ट हैं, (१) भारतवासी सुखी, और सम्पन्न अवस्था में थे, (२) भारतवासियों की नैतिक स्थिति भी ऊंचे दर्जे की थी। विचारणीय प्रश्न यह है कि इन दोनों बातों का मेल कैसे था? बहुत से पाठकों को इन दोनों बातों के एक साथ, एक ही समय होने में सन्देह हो सकता है, विशेषतया जब कि यह देखने में आता है कि यदि चोरी आदि के कुछ अपराध निर्धनों और असहायों में विशेष रूप से होते हैं तो कुछ अन्य अपराध और भी अधिक

---

* यह बात सम्भवतः पाटलीपुत्र ( बिहार ) के अनुभव के आधार पर लिखी गयी है। हम पहले बता चुके हैं कि यहां गेहूँ मूंग उड़द आदि भिन्न भिन्न प्रकार के अन्न पैदा होते थे, फलतः इस देश के भिन्न भिन्न स्थानों में भात के अतिरिक्त उनका भी उपभोग होता था।

परिमाण में धनिकों में देखने में आते हैं। इस विषय का सम्यग् विचार करके आचार्य कौटल्य ने अर्थशास्त्र में प्रजा के सदाचार को उच्च बनाने के लिये बहुत जोर दिया है, और जिन लोगों पर इस बात का प्रभाव नहीं पड़ सकता था, उनके लिये उसने कठोर दंड की भी योजना की है। *

इतिहास की साक्षी से जान पड़ता है कि आचार्य को अपने उद्देश्य में आशातीत सफलता हुई। प्रजा का आदर्श इतना उच्च हो गया कि देश में अपराधियों का प्रायः अभाव सा होगया।

हां, कुछ बातें ऐसी भी थीं, जो सभ्य समाज में अच्छी नहीं मानी जातीं जैसे एक पुरुष का कई स्त्रियों से विवाह, पशुबलि और वेश्या गमन। आचार्य ने इनके नियंत्रण या विरोध के लिये जो उपाय किये उनका उल्लेख अन्यत्र किया गया है। यद्यपि सुप्रसिद्ध यूनानी यात्री मेगस्थनीज़ भारतवर्ष में तलाक की प्रथा होने का उल्लेख नहीं करता, अर्थशास्त्र में इसके नियम मिलते हैं।

अस्तु, यह कहा जा सकता है कि आचार्य के समय में साधारणतया भारतवासी ऊंचे दर्जे के नागरिक थे, उनकी आर्थिक और नैतिक स्थिति तो अच्छी थी ही, उन्होंने सामूहिक रूप से भी अपनी सभ्यता और शिष्टाचार का इतना विकास कर लिया था कि विदेशी उनसे प्रभावित होते थे।

---

* यद्यपि साधारणतया कठोर दंड की व्यवस्था के विरुद्ध बहुत कुछ कहा जासकता है, देशकाल के अनुसार विशेष परिस्थितियों में नीतिकारों ने सर्वत्र इसकी आवश्यकता अनुभव की है।

# सोलहवां परिच्छेद

## नगर और ग्राम

नगर और ग्रामों की दशा से भी लोगों की उपभोग सम्बन्धी स्थिति पर प्रकाश पड़ता है, अतः इस परिच्छेद में हम आचार्य के इस विषय सम्बन्धी विचार देते हैं।

**नगर निर्माण**—आचार्य कौटल्य ने नगर निर्म्माण सम्बन्धी अपने विचार ब्यौरेवार प्रकट किये हैं। इससे उसकी आदर्श नगर की कल्पना का परिचय मिलता है। साथ ही यह भी जानने में सहायता मिलती है, कि उसके समय में नगरों की रचना किसतरह की होती होगी। स्मरण रहे कि उन दिनों (तथा अठारहवीं शताब्दी तक) नगर रचना में युद्ध सम्बन्धी आवश्यकताओं का यथेष्ट ध्यान रखा जाता था, और इसलिये नगर किलों के रूप में बनाये जाते थे। मकान बनाने में ईंट और पत्थर के अतिरिक्त आवश्यक्तानुसार लकड़ी का उपयोग होता था। आचार्य ने लकड़ी के उपयोग का विरोध किया है। दुर्ग-विधान के प्रकरण में वह कहता है कि प्राकार (दीवार) लकड़ी की कभी नहीं बनवाना चाहिये, क्योंकि इसमें सदा अग्नि सन्निहित रहती है। आचार्य ने अग्नि से मकानों की रक्षा करने के भी विविध उपाय बतलाये हैं।

आचार्य ने लिखा है कि नगर चारों ओर एक प्राकार से

घिरा होना चाहिये, जिसमें बारह द्वार हों। नगर में तीन रास्ते पूर्व से पश्चिम की ओर, और तीन रास्ते उत्तर से दक्षिण की ओर जानेवाले बनाये जांय। नगर के राजमार्ग और ऐसे मार्ग जो द्रोणमुख ( तहसील ) और स्थानीय ( जिले ) और राष्ट्र ( प्रान्त ) को तथा जंगलों को जानेवाले हों, आठ गज चौड़े रखे जावें। छावनी, स्मशान और गाँव को जाने के मार्ग इससे दुगने बनाये जांय।*

जनता के जाने-आने के मार्ग शुद्ध जल और भूमि वाले बनाये जांय, जहां छिड़काव होता हो। इधर उधर कुएं, प्याऊ आदि हों।

नगर की चार दिवारी के बाहर २८, २४ या २० गज चौड़ी तथा कम से कम २० फुट गहरी खाई खोदी जाय जो सदा जल से भरी रहे और जिस में मगरमच्छ आदि रहें।

इस खाई से बाहर, आठ गज की दूरी पर एक और प्रकोटा बनाया जाना चाहिये जो १२ गज ऊंचा और २४ गज चौड़ा हो। इस पर कांटेदार झाड़ियां और वृक्ष लगाये जांय।

नगर के नवें भाग में मध्य से उत्तर की ओर चारों वर्णों के लोगों के मकानों के बीच में राजा का महल बनाया जाय। उस के पूर्वोत्तर भाग में आचार्य, पुरोहित के रहने का तथा

---

* कौटल्य ने अन्य मार्गों की चौड़ायी भी निर्धारित की है। इस विषय का कुछ उल्लेख हमने व्यापार के मार्ग और साधन परिच्छेद में किया है।

हवन और पानी का स्थान बनाया जाय और वहां पर ही मंत्रियों के भी रहने के मकान हों। पूर्व दक्षिण भाग में भोजनालय, हस्ति शाला तथा वस्तु भंडार, पूर्व में गन्ध, धान्य, रस की दुकानें, क्षत्रियों तथा प्रधान कारीगरों के मकान, दक्षिण पूर्व में खज़ाना, आय-व्यय विभाग तथा कारखाने, दक्षिण पश्चिम में जांगलिक पदार्थ भंडार तथा हथियार भंडार, इस के बाद दक्षिण में धान्य, व्यापार व्यवसाय कारखाने तथा सेना आदि के अध्यक्षों के मकान, मिठाई, पकवान, शराब, मांस आदि की दूकानें तथा वेश्या गृह, पश्चिम दक्षिण में गधों, ऊंटों के रहने के स्थान तथा मेहनती मज़दूरों के मकान, पश्चिमोत्तर में घोड़ा, गाड़ी, रथ आदि की शाला, पश्चिम में ऊन, सूत, बांस, चाप, कवच, शस्त्र, आवरण आदि के कारीगरों के मकान, उत्तर पश्चिम में दुकानें बाज़ार तथा दवाईखाने, उत्तर पूर्व में कोष तथा गाय, घोड़े, इस के बाद उत्तर दिशा में नगर तथा राज-देवता के मन्दिर, धातु तथा हीरे जवाहरात के कारीगर और ब्राह्मण लोग तथा बीच की गलियों में श्रेणी आदि व्यापारीय व्यावसायिक तथा श्रमीय संघों के मकान होने चाहिये।

इन नियमों के अनुसार नगर निर्म्माण का चित्र बहुत सुन्दर होगा।

**एक आदर्श नगर—पाटलीपुत्र**—मौर्यकालीन नगरों में हमें पाटलीपुत्र का वर्णन प्रामाणिक रूप से मिलता है, कारण यूनानी राजदूत मेगस्थनीज़ यहां स्वयं रहा था। उसके

लेख से मालूम होता है कि यह नगर गंगा और सोन के संगम पर बसा हुआ था *। यह ८० 'स्टेडियो' ( आठ कोस ) लम्बा और १५ 'स्टेडियो' ( डेढ़ कोस ) चौड़ा था। यह समानान्तर चतुर्भुज के आकार का था। चारोंतरफ लकड़ी की दीवार बनी थी, जिसके बीच में तीर छोड़ने के लिये छिद्र बनाये हुये थे। इस दीवार में ५७० बुर्ज और ६४ फाटक थे। दीवार के आगे रक्षा के लिये चारोओर एक खाई थी, जो मैला बहाने के भी काम आती थी। यह ४५ फुट गहरी और ६०० फुट चौड़ी थी।

कौटल्य के नगर निर्म्माण सम्बन्धी विचार आधुनिक राजधानियों और छावनियों के लिये तो बहुत कुछ उपयोगी हैं ही, साधारण नगरों के लिये भी सैनिक बातों को छोड़कर अन्य बातों से कुछ न कुछ लाभ अवश्य उठाया जा सकता है।

**गांव**—आचार्य ने ग्रामों के विषय में भी अपने विचार प्रकट किये हैं। उसका कथन है कि ग्रामों की सीमा एक कोस से लेकर दो कोस तक हो। प्रत्येक ग्राम में सौ से लेकर पांच सौ तक परिवार रहें। उनमें किसानों की संख्या अधिक हो। उनकी रचना इसप्रकार हो कि एक दूसरे की रक्षा कर सकें। नदी, पहाड़, जंगल, पेड़, नहर, तालाब आदि से उनकी सीमा नियत की जाय। वागुरिक, शवर, पुलिन्द, चांडाल तथा जंगली लोग

---

* उसने यूनानी भाषा में, इसे 'पाली वोथ्रा' लिखा है।

सीमा की देख रेख करें। कृषियोग्य भूमि के सिवाय गांव के समीप गोचर-भूमि छूटी रहे जिस पर गांव के पशु चर सकें।

अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि गावों में गड़रिये ग्वाले कारीगर और दूकानदार आदि भी रहते थे। गांववालों के आराम के लिये वहां तालाब, कुए, बगीचे, और रास्ते आदि या तो राज्य की ओर से बनवा दिये जाते थे, या इनके बनाने वालों की सहायता की जाती थी। कौटल्य ने लिखा है कि बान-प्रस्थियों को छोड़कर कोई सन्यासी ग्राम में न बसे, न वहां कोई बड़ी व्यापारिक कम्पनी हो, और न कोई खेल तमाशों के लिये रंगशाला आदि मकान ही बना सके। नट नर्तक, गायक वादक, तथा भांड, गांव वालों के काम में हर्जा न करें। चोर, शेर तथा जहरीले घातक जन्तुओं से चरागाहों तथा गोचर भूमियों की रक्षा का समुचित प्रबन्ध राज्य की ओर से रहे।

ग्राम संगठन में अनुराग रखनेवाले सज्जन विचार करें कि वे अपने इस प्राचीन नीतिज्ञ और राष्ट्र सूत्रधार आचार्य के विचारों से कहां तक लाभ उठा सकते हैं।

—:o:—

# सत्रहवां परिच्छेद

## दुरुपभोग का नियंत्रण

यदि विचार कर देखा जाय तो प्रत्येक देश में बहुत सा धन व्यर्थ खर्च होता है, उससे राज्य या जनता का कुछ लाभ नहीं होता, प्रत्युत वह भावी उत्पत्ति के लिये भी बाधक होजाता है। उदाहरण के लिये मद्यपान, वेश्यागमन, जुए और अनुचित दान धर्म में किये गये खर्च लोगों की कार्यक्षमता का ह्रास करते हैं। अतः प्रत्येक व्यक्ति को यह विचार करना चाहिये कि दुरुपभोग की मात्रा यथासम्भव कम हो। इस परिच्छेद में हम यह विचार करेंगे कि कौटल्य ने अपने समय में दुरुपभोग की समस्या को किसप्रकार तथा कहाँ तक हल किया था।

**मादक पदार्थों का सेवन**—आचार्य ने शराब बनाने और बेचने के अतिरिक्त इसके उपभोग के नियम भी बहुत कठोर रखे हैं। उसका आदेश है कि चार तोले शराब भी राजकीय आज्ञा के बिना केवल उस व्यक्ति को दी जाय जिसके आचार विचार के सम्बन्ध में यथेष्ट जानकारी हो। अपनी हैसियत से अधिक मद्यपान में खर्च करनेवाले व्यक्ति शराब खाने में ही पकड़ लिये जायं। कौटल्य का नियम है कि शराब साधारणतया

शराबखाने में ही पी जाय। आचार्य शराबखानों में राजकीय गुप्तचरों की भी योजना करता है।

जान पड़ता है कि उससमय शराब का प्रचार बहुत बढ़ गया था। इसलिये इस विषय में कौटल्य को एकाध रियायती नियम भी रखना पड़ा है। उदाहरणार्थ—उसने यह नियम करके भी कि मजदूरों को उनका वेतन सिक्के ( तथा खाद्य पदार्थों ) में दिया जाय, इस बात की व्यवस्था की है कि ऊंट, बैल या सुअर आदि के पालन पोषण करने आदि तुच्छ कार्यो के बदले में छोटे दर्जे के नौकर चाकरों को घटिया शराब दे दी जाया करे। तथापि वह बढ़िया शराब को अधिक मूल्य पर ही बेचने का नियम रखता है। वह इस बात की अनुमति नहीं देता कि कम मूल्य पर उधार या अधिक ब्याज पर भी बढ़िया शराब बेची जाय। यद्यपि समाज की तत्कालीन परिस्थिति के अनुसार वह बसन्त आदि के उत्सवों पर तथा सामाजिक जलूस या विवाह शादी आदि के अवसर पर मद्यपान सम्बन्धी प्रतिबन्ध शिथिल करता है, किन्तु ऐसी अनुमति चार दिन से अधिक के लिये एक समय में किसी दशा में नहीं दी जाती। यदि इसप्रकार की अनुमति प्राप्त करने के पश्चात कोई व्यक्ति अधिक दिन तक शराब पीवे तो उसे प्रत्येक दिन के लिये दंड देना होता था। इसतरह आचार्य मद्यपान पर यथासम्भव नियंत्रण करता है।

सुलफा, चाय, अफीम आदि का उस समय उपभोग होता हुआ मालूम नहीं होता।

**जुआ**—ज्ञात होता है कि जुआ खेलने की रीति बहुत पुरानी है। इससमय सभी देशों में, भिन्न भिन्न रूप में, जुए का चलन है। यद्यपि सरकार जुए के कुछ भेदों पर नियंत्रण करती है, और खिलाड़ियों को दंड देती है, तथापि अधिकारियों को लोभ या धोखा कहां नहीं दिया जाता। फिर घुड़दौड़ या लाटरी आदि जुए के नये स्वरूप सरकारी अनुमति से ही प्रचलित होते हैं।

अस्तु, अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि उससमय यहां कौड़ियों और पासों से जुआ खेला जाता था। पशु ( मेंढा आदि ) और पक्षियों ( मुर्गा, तीतर आदि ) को लड़ा कर भी जुआ होता था। आचार्य कौटल्य ने इसे नियंत्रित करने के लिये कई नियम बनाये। वह लिखता है कि द्यूताध्यक्ष किसी एक नियत स्थान पर जुआ खेलने का प्रबन्ध करे। निश्चित स्थान को छोड़कर अन्य किसीजगह जुआ खेलनेवाले को बारह पण दंड दिया जाय। नियत स्थान पर जुआ खेलने का प्रबन्ध इसलिये किया जाता है कि जिससे लुक छिप कर, जनता को धोखा देकर, ठगी से जीविका चलानेवालों का पता लग जाय। यदि कोई कपट पूर्वक जुआ खेले तो उसे दंड दिया जाय और उसके जीते हुये धन को छीन लिया जाय।

**वेश्यागमन**—यद्यपि उस समय भी कुछ स्त्रियां वेश्या वृत्ति करती थीं, और वे 'रूपा जीवा' ( अपना रूप बेच कर आजीविका चलाने वाली ) कही जाती थीं, आचार्य के कठोर

प्रतिबन्धों के कारण समाज में इस पर बहुत नियंत्रण रहता था, और यह बहुत शोभित अवस्था में था। कौटल्य स्त्री पुरुषों के अनुचित सम्बन्धों को बहुत दंडनीय घोषित करता है। वह निम्न श्रेणी की दासियों तक से, उनकी इच्छा से भी विषय करने वाले मनुष्यों को भी दंडनीय ठहराता है। इसप्रकार धन सम्पन्न स्वामी भी व्यभिचार नहीं फैला सकते थे।

**मनोरंजन; खेल तमाशे आदि**—मनुष्य हरसमय किसी उत्पादक कार्य में नहीं लगे रह सकते। जैसे यंत्रों को तेल दिये जाने की आवश्यकता होती है, वैसे ही मनुष्यों को भी समय समय पर मनोरंजन करने की जरूरत पड़ती है। इससे उनका थकान दूर होता है और कार्य करने की शक्ति बढ़ती है। हां अन्य बातों की तरह मनोरंजन मर्यादा के अन्दर ही होना ठीक है। उसकी अति होने से वह लाभदायक न होकर हानिकर ही होता है। अस्तु, सम्राट चन्द्रगुप्त के समय में लोगों को मनोरंजन के विविध साधन प्राप्त थे। कईप्रकार के आदमी ऐसे थे, जिनका पेशा ही दूसरों का दिल बहलाना था। उदाहरणार्थ नट, नाचनेवाले, गानेवाले, बाजा बजानेवाले, अपनी वाणी द्वारा ( या तरह तरह की वाणी बोलकर ) आजीविका कमाने वाले, मदारी आदि। इनके अतिरिक्त लोगों को दिल बहलाव के 'आराम' अर्थात् बाग बगीचे आदि थे। कौटल्य ने लिखा है कि इन्हें बनानेवालों को राजा भूमि आदि की सहायता दे। उसने चिड़ियाघरों और शिकारगाहों ( शिकार

खेलने के जंगलों ) की भी व्यवस्था की है। परन्तु इसके साथ ही वह यह ध्यान रखता है कि लोग ऐसे मनोरंजन में न लगें कि उनके अन्य कार्यों में हानि हो। इसलिये वह आदेश करता है कि जनपद में सर्वसाधारण के विनोद के स्थान या 'शाला' ( नाटक गृह आदि ) न होनी चाहिये जिससे कि नट, नर्तक आदि वहां अपने खेल दिखा कर कृषि आदि कार्यों में विघ्न उपस्थित कर सकें ।

**विदेशी वस्तुएं**—इनके उपभोग के नियंत्रण के सम्बन्ध में हम कौटल्य के विचार विदेशी व्यापार शीर्षक परिच्छेद में बता आये हैं। वह बाहर से केवल उन्हीं वस्तुओं के मंगाये जाने के पक्ष में है जो यहां तैयार न हो सकती हों और जिनके उपभोग की अत्यन्त आवश्यकता हो। आजकल अनेक कृत्रिम आवश्यकताओं की वस्तुएं विदेशों से आती हैं और उनके फल स्वरूप बहुत सा द्रव्य बाहर भेजना पड़ता है कौटल्य ऐसी बातों के लिये कदापि अनुमति नहीं देता ।

**दान धर्म**—भारतीय जनता में दान धर्म की प्रवृत्ति सदा से रही है। कौटल्य के समय में यहां विविध सम्प्रदायों के अनेक मठों, मंदिरों, जलाशयों और धर्मशालाओं, आदि का अस्तित्व था। ऐसे स्थान राज्य की ओर से भी बनाये जाते थे और प्रजा भी दया धर्म या यश की कामना से इनमें योग देती थी। कौटल्य लिखता है कि "अपराजिता ( दुर्गा ), विष्णु, जयन्त, इन्द्र, इन

देवताओं के कोष्ठ ( मंदिर ) तथा शिव, वैश्रवण (वरुण ), अश्विनीकुमार, लक्ष्मी के गृह बनाये जांय। इनमें अपने २ विचार या उस २ देश के अनुसार भिन्न भिन्न देवताओं की स्थापना की जाय।" इस के अतिरिक्त लोग भिन्न भिन्न दिशाओं के देवताओं तथा नगर-रक्षक देवताओं की उपासना किया करते थे। अनेक देवताओं की सोने चांदी की मूर्तियाँ बनायी जाती थीं इससे इस मद्द के खर्च का कुछ अनुमान किया जा सकता है।

लोकमत की अवहेलना करके कौटल्य ऐसे खर्च को बन्द करने का आदेश नहीं करता तथापि वह इसका राज्य के लिये उपभोग करता हुआ तो मालूम ही होता है। वह लिखता है कि किसी पाखंडी या समूह की सम्पत्ति को जिसमें से श्रोत्रियों को न मिलता हो या उन मनुष्यों की सम्पत्ति को जो मर गये हैं अथवा जिनके घर जल गये हैं सूचित कर राजा के आदमी जप्त करलें। देवताध्यक्ष दुर्ग और राष्ट्र के देवताओं ( देव मंदिरों ) के आय धन को यथोचित रूप से एक स्थान पर रखे और फिर राज-कोष में जमा कर दिया करे।

उनदिनों लोगों का मंत्र तंत्रों पर भी बहुत विश्वास था। लोग समझते थे कि भिन्न भिन्न प्रकार की मंत्र तंत्र सिद्धि से भिन्न भिन्न कार्यों में सफलता हो जाती है। कौटल्य ने इसका खंडन नहीं किया है। मालूम होता है देशकाल के प्रवाह से उसने लाभ उठाने का प्रयत्न किया है। उसने शत्रुओं पर विजय पाने के लिए ऐसे ढोंगी गुप्तचरों की व्यवस्था बतलायी है जो

ऐसी युक्तियों का प्रयोग करें।

मालूम होता है, उससमय देश में बानप्रस्थी और सन्यासियों की खासी संख्या थी, और ये लोग कोई सार्वजनिक सेवा न करते हुए भी सर्वसाधारण गृहस्थों की सम्पत्ति पर ही निर्वाह करते थे। कौटल्य इस प्रथा को बन्द नहीं कर सकता था; तथापि, जैसा कि हमने अन्यत्र कहा है, उसने इसपर यथेष्ट नियंत्रण किया है।

**मेले जलसे आदि**—चन्द्रगुप्त काल में, समय समय पर राज्य तथा प्रजा की ओर से विशेषकर दैवी आपत्तियों के निवारणार्थ धार्मिक मेले और जलूस निकाले जाते थे। यद्यपि कालान्तर में अशोक ने इन्हें अपव्ययी समझ कर इनके प्रतिबन्ध के लिये आज्ञायें निकालीं, तथापि कौटल्य ने इनके विरोध में कोई विशेष नियम नहीं लिखा। इससे अनुमान होता है कि या तो चन्द्रगुप्त के समय में इनमें अधिक व्यय न होता होगा, या राज्य ही प्रजा को प्रसन्न रखने तथा पिछली राज्य-क्रान्ति भुलाने के उद्देश्य से इन्हें जारी रखना उचित समझता होगा।

राजकीय सम्मान की प्राप्ति के लिये कौटल्य लोगों को खर्च करने की अनुमति देता है। उसका उद्देश्य इसप्रकार राज-कोष की वृद्धि का एक विशेष साधन प्रस्तुत करना था।

**मुकद्दमेबाजी**—आजकल उन्नत देशों में बहुत से आदमी मुकद्दमेबाजी में अपार द्रव्य खर्च करते हैं। यद्यपि धनवान

आदमी इस खर्च को सुविधा-पूर्वक सहन कर लेते हैं, तथापि वह अपव्यय अथवा दुरुपभोग तो है ही। कुछ वर्षों से भारत-वासी भी इस मद में बहुत खर्च करनेलगे हैं, और अधिकतर आदमी निर्धन होने के कारण इससे बहुत कष्ट पाते हैं। कौटल्य के सभय में ऐसा न था। मेगस्थनीज के लेख का एक उद्धरण इस विषय में साक्षी रूप है। वह तत्कालीन भारतीयों के सम्बन्ध में कहता है, 'उनके कानून और व्यवहार की सरलता इस बात से अच्छी तरह प्रमाणित होजाती है कि वे न्यायालय में बहुत कम जाते हैं। उनमें गिरवी और धरोहर के मुकद्दमे नहीं होते। न वे मोहर और गवाही की जरूरत समझते हैं। वे एक दूसरे के पास धरोहर रख कर आपस में विश्वास करते हैं। ये बातें सूचित करती हैं कि उनके भाव उदार और उत्कृष्ट हैं।'

अफसोस! अब ये बातें हवा होगयीं। अस्तु, कौटल्य ने मुकद्दमेबाजी बढ़ने नहीं दी, वरन् झूठे साक्षियों के लिये कठोर दंड की व्यवस्था करके उसने इसे नियंत्रित किया है। उसने शिक्षा की भांति न्याय कार्य को भी निश्शुल्क ही रखा है। बहुत से अभियोग पंचायतों द्वारा ही तय होजाते थे। निदान आचार्य ने इस विषय के दुरुपभोग को यथासम्भव कम किया है।

—:o:—

# अट्ठारहवां परिच्छेद

## भूकर

हम पहले कह चुके हैं कि धनोत्पत्ति में भूमि, श्रम, पूंजी, और व्यवस्था—इन चार साधनों का उपयोग होता है। अतः यह आवश्यक ही है कि जो धन उपन्न हो, उसमें से प्रत्येक साधन को उसका प्रतिफल दिया जाय। इस क्रिया को आधुनिक अर्थशास्त्र में धानदिगण कहा जाता है। इस परिच्छेद में कौटल्य के इस विषय सम्बन्धी विचार दिये जांयगे। पहले भू-स्वामी को, उसकी भूमि के किसी दूसरे व्यक्ति द्वारा उपयोग किये जाने की दशा में, मिलने वाले प्रतिफल, अर्थात् लगान सम्बन्धी विचारों पर प्रकाश डाला जाता है।

**प्राचीन काल में भू-स्वामित्व**--लगान भूमि के स्वामित्व पर निर्भर है, अतः यह जान लेना आवश्यक है कि कौटल्य से पूर्व यहां भूमि-स्वामित्व सम्बन्धी विचार क्या था, और कौटल्य के समय में उसमें क्या परिवर्तन हुआ।

कौटल्य के पहले के तथा स्वयं कौटिल्य के समय के भूमि स्वामित्व सम्बन्धी विचार जानने के लिये, यह स्मरण रखना आवश्यक है कि स्वाधीन देश में भूमि पर प्रजा के स्थान पर राज्य

का अधिकार होजाने से वैसा अन्तर कदापि नहीं होता, जैसा पराधीन देश में होता है। *

अस्तु, अति प्राचीन काल में यहां जमीन सामान्यत: राजा की सम्पत्ति नहीं मानी जाती थी, वह सबकी सम्मिलित सम्पत्ति होती थी। जो आदमी जिस भूमि को परिश्रम करके साफ और उपजाऊ बनाता उस पर उसी का अधिकार होता था। इसप्रकार कृषक ही भूमि के स्वामी माने जाते थे। हां, सरकारी सहायता या रक्षा के उपलक्ष्य में, फसल तैयार होने पर उसकी उपज का कुछ अंश राजा को देने की रीति थी। किन्तु इससे भूमि पर अधिकार राजा का नहीं होता था।

**कौटल्य और भू स्वामित्व**—स्थानाभाव से हम इस सम्बन्ध में प्रमाण-स्वरूप महाभारत या मनुस्मृति आदि के उद्धरण नहीं दे सकते और कौटल्य के अर्थशास्त्र का ही एक उद्धरण देकर संतोष करते हैं। आचार्य ने लिखा है कि 'पहले

---

* जब 'राज्य' शब्द 'प्रजा' का पर्यायवाची हो, तो यह कहने में कोई हर्ज नहीं है कि देश की सब भूमि राज्य की है। परन्तु जिस दशा में 'राज्य' ( State ) कहने से परदेशी लोगों का एक ऐसा छोटा सा समूह समझा जाय जो भूमिकर की आमदनी में से लगभग एक तृतीयांश तो अपने नौकरों ही के वेतन में खर्च कर देते हैं, जिनका न तो यहां पर स्थायी घर है, और न जिनको देश के हानि लाभ से कुछ काम है, तो देश की भूमि को राज्य की कहना कदापि उपयुक्त नहीं होसकता।

—महाभारत मीमांसा

मात्स्य न्याय प्रचलित था। (जैसे बड़ी मछली छोटी को खा जाती है, ऐसे ही बलवान निर्बलों के सत्व अपहरण करते थे), इससे तंग आकर जनता ने वैवस्वत मनु को राजा बनाया। धान्य का छठा हिस्सा तथा व्यापार की आमदनी का दसवां हिस्सा सुवर्ण या नकदी में राजा के लिये नियत किया गया। इस भृत्ति ( पोषण या वेतन ) को पाते हुये राजाओं ने प्रजा के योग क्षेम का भाग अपने ऊपर लिया। इसप्रकार राजा प्रयुक्त किये गये दंड और करों से प्रजा की बुराइयों को नष्ट करते हैं इसीलिये जंगल में रहनेवाले ( ऋषि मुनि जन ) भी अपने बीने हुये नाज का छठा हिस्सा राजा को दे देते हैं, है कि यह उस राजा का हिस्सा है, जो हमारी रक्षा करता है। इससे स्पष्ट है कि प्राचीन भारत में राजा को दिया जानेवाला धान्य का भाग उसके रक्षा करने के कार्य का वेतन था, वह उसके भू-स्वामी होने के आधार पर नहीं मिलता था, और राज्य वास्तव में भूमि का स्वामी नहीं माना जाता था।

मालूम होता है कि कौटल्य के समय में इस पद्धति में कुछ परिवर्तन होना आरम्भ होगया था। अर्थशास्त्र से मालूम होता है कि उससमय कुछ भूमि पर राजा की ओर से 'सीताध्यक्ष' नामक अधिकारी दासों, कार्य करके दंड को भुगताने वाले अप-राधियों, अथवा वेतन भोगी श्रमजीवियों द्वारा खेती करता था। इस भूमि पर राज्य का स्वामित्व होता था। इससे होनेवाली आय 'सीता' कहलाती थी। कुछ भूमि गांववालों को इस

विचार से दी जाती थी कि वे राज्य को निर्धारित संख्या में सैनिक अथवा श्रमजीवी दें। शेष भूमि खेती करनेवालों को बिना लगान या लगान पर दी जाती थी। इस भूमि पर उनका अधिकार भिन्न भिन्न परिमाण में होता था इस भूमि से राज्य को जो आय होती थी, उसे 'भाग' कहा गया है। 'सीता' और 'भाग' आय की इन दो भागों से यह स्पष्ट है कि कौटल्य के समय में भी सब भूमि राज्य की मिलकीयत न थी *।

## काश्तकारों के भेद

**१--ब्रह्मदेय काश्तकार**--कौटल्य ने जंगलों को काटकर नये नगर बसाने के प्रसंग में ऋत्विक, आचार्य, पुरोहित और श्रोत्रियों को बिना लगान भूमि देने का विधान किया है। * इस प्रकार दी हुई भूमि ब्रह्मदेय कहलाती थी, और ये काश्तकार ब्रह्मदेय काश्तकार कहे जाते थे।

आचार्य का कथन है कि इस ज़मीन को राज्य वापिस न ले। इसे ऋत्विक आदि की संतान निरंतर भोगने की अधिकारी हो। इनसे किसी प्रकार का भाग या राज-कर नहीं लिया जाय ये काश्तकार आवश्यकता होने पर अपनी भूमि अन्य ब्रह्मदेय

---

* 'मौर्य साम्राज्य का इतिहास' के आधार पर।

* श्री जगन् मोहन जी वर्मा का मत है कि राजा उसी भूमि को औरों को दाय में दे सकता था, जो उसकी निज अधिकृत हो। ( माधुरी ' वर्ष २, खंड १, संख्या ४ )

काश्तकारों के यहां ही गिरवी रखकर ऋण ले सकते हैं। ये उसे बेच भी ऐसे ही काश्तकारों को सकते हैं। ये अन्य स्थानों में रहते हुए भी अपनी सम्पत्ति के अधिकारी हैं। ( सम्भव है ये अन्य पुरुषों या शिकमी काश्तकारों द्वारा खेती करा सकते हों )

**२--कर न देने वाले अन्य काश्तकार**--कौटल्य ने कर न देने वाले अन्य काश्तकार ऐसे बतलाये हैं, जिनके भौम अधिकार परिमित होते थे। वह लिखता है कि अध्यक्ष [ भिन्न भिन्न कार्यों का निरीक्षण करने वाले प्रधान अधिकारी ] संख्यापक ( गणना करने वाले अर्थात् सरकारी दफ़्तरों में कलर्क आदि का काम करने वाले), गोप (दस गांवों के अधिकारी) स्थानिक ( नगर का अधिकारी पुरुष ), अनीकस्थ [ हाथियों को शिक्षा देने वाले ], चिकित्सक, अश्व दमक [ घोड़ों को सिखाने वाले ] और जंघाकारिक [ दूर दूर के स्थानों में जाने आने से अपनी आजीविका प्राप्त करने वाले, हरकारे आदि ] के लिये भी राजा भूमि प्रदान करे। परन्तु इन लोगों को अपनी भूमि बेचने का तथा गिरवी रखने का अधिकार न हो, ये उसका केवल भोग कर सकते हैं।

उपर्युक्त दोनों प्रकार के काश्तकार माफी लगानवाले होते थे।

**३--करद काश्तकार**--लगान देनेवाले किसानों के संबन्ध में कौटल्य लिखता है कि जिन्हें खेती के लिये उपयोगी ठीक तैयार की हुई भूमि दी जाय, वह जिसके नाम से दी जाय

उसके ही जीवन काल तक उसके पास रह सकती है तदनंतर राजा को अधिकार है कि वह उस जमीन को उस पुरुष के पुत्रादि को देवे अथवा अन्य किसी को।

लगान देनेवाले जिन किसानों को बंजर भूमि दी गई है, और उन्होंने अपने परिश्रम से उसे खेती के योग्य बनाया है, राजा को चाहिये कि उन किसानों से उस ज़मीन को कभी न ले। ऐसी जमीन पर किसानों का पूर्ण अधिकार रहे।

**खेती न की जाने को दशा में राज्य की व्यवस्था**—कौटल्य को इस बात का बड़ा ध्यान था कि कृषि योग्य भूमि से खेती अवश्य की जाय, वह पड़ती न रहे। आचार्य लिखता है कि यदि कोई किसान जमीन में खेती नहीं करता और उसे वैसे ही पड़ी रहने देता है तो राजा को चाहिये कि उससे वह जमीन छीन कर और किसी खेती करनेवाले किसान को दे देवे, अथवा ऐसे किसान के न मिलने पर उस जमीन में गांव के अधिकारी पुरुष या व्यापारी लोग खेती करें।

✓ **ज़मींदारी**--अर्थशास्त्र में ऐसा कोई शब्द नहीं आता जिसका अर्थ ज़मींदार किया जा सके। ब्रह्मारण्य ( तपस्वियों के लिये छोड़े हुए जंगल ) सोमारण्य ( यज्ञ के लिये छोड़े हुए जंगल ) देव स्थान तथा पुण्य स्थानों की भूमि और चरागाहों की भूमि को छोड़ कर शेष ऐसी भूमि को जिसमें किसी की खेती न होती हो, काश्तकार नौ-तोड़ करके खेती के लिये ले सकते थे।

**लगान की मात्रा, जिन्स में देने से सुविधायें--** कौटल्य ने लगान का परिमाण, साधारणतया उपज का छठा हिस्सा निर्धारित किया है, विशेष दशाओं में यह मात्रा पंचमांश अथवा चतुर्थांश, तथा राज्य के अर्थ संकट ग्रस्त होने पर तृतीयांश तक करने का भी उसने विधान किया है।

प्राचीनकाल में लगान उपज के अनुपात से तो चुकाया ही जाता था, इसके अतिरिक्त वह प्रायः जिन्स में ही दिया जाता था, नकदी में नहीं। कौटल्य ने भी इसी का उल्लेख अथवा अनुमोदन किया है। इससे प्रजा को कईप्रकार की सुविधायें होती हैं। उपज के न्यूनाधिक्य से होनेवाले हानि-लाभ में राज्य भी भागीदार होता है, इसप्रकार फसल खराब होने की दशा में काश्तकार पर लगान का व्यर्थ भार नहीं पड़ता। राज्य को फसल की रक्षा करने तथा उपज बढ़ाने की ओर यथेष्ट ध्यान देना होता है, वह सिंचाई आदि का अच्छा प्रबन्ध करता है, और किसानों को समय समय पर उचित सहायता या परामर्श आदि देने की व्यवस्था करता है। राज्य का और किसानों का दोनों का हित या स्वार्थ समान होने से दोनों का अधिक सहयोग होता है। उनमें वृथा संघर्ष नहीं होता, प्रजा सम्पन्न रहती है, राजकीय भाग चुकाने के लिये, उसे अपने हल बैल आदि बेचने नहीं पड़ते।

—:o—

# उन्नीसवां परिच्छेद

## वेतन

श्रमजीवियों को अपने श्रम के बदले जो प्रतिफल मिलता है, उसे मजदूरी या वेतन कहते हैं। यद्यपि सर्वसाधारण की भाषा में छोटे दर्जे के श्रमियों की आय को मजदूरी और प्रतिष्ठ श्रमियों की आय को वेतन कहा जाता है, किन्तु आर्थिक परिभाषा के विचार से इनमें कोई भेद नहीं माना जाता।

**नक़द और असल वेतन**—कौटल्य के वेतन सम्बन्धी विचारों का ज्ञान प्राप्त करने के लिये पहले यह जानलेना चाहिये कि आजकल वेतन प्रायः नकदी अर्थात् रुपये पैसे में दिया जाता है। इसके विपरीत, बहुत प्राचीनकाल में श्रमियों को उनके श्रम के बदले अन्न वस्त्र आदि ऐसी चीजें दी जाती थीं, जिनकी उन्हें जीवन निर्वाह के लिये आवश्यकता होती थी, जिनका वे उपभोग करते थे। इसप्रकार की चीजें देना असल मजदूरी देना कहा जाता है। कौटल्य ने दोनों प्रकार के वेतन की व्यवस्था की है। वह साधारणतया प्रत्येक ऐसे श्रमी के लिये जो एक ही व्यक्ति या संस्था का कार्य करे, कुछ नकद वेतन निश्चित करता है तो साथ ही भोजनादि ( भक्त या भत्ता ) भी ठहराता है। इसप्रकार श्रमजीवी अपने खाने पीने की आवश्य-

कताओं से निश्चिन्त रहता है, और नकद वेतन से अपनी अन्य आवश्यकताओं की पूर्ति कर सकता है*

**वेतन की दर**—आचार्य ने भिन्न भिन्न श्रमजीवियों के वेतन की दर विस्तार पूर्वक लिखो है। कुछ मुख्य मुख्य बातें ये हैं:-खेती की रखवाली करनेवाले, ग्वाले दास, तथा अन्य काम करनेवाले नौकरों के लिये प्रत्येक पुरुष के परिश्रम के अनुसार ही भोजन आदि का प्रबन्ध किया जाय। इसके अतिरिक्त इनको प्रति मास सवा पण नियत वेतन दिया जाय। इसीप्रकार अन्य कारीगरों के लिये भी उनके परिश्रम के अनुसार ही भोजन और वेतन दिया जाय।

मोटे कपड़े की धुलाई एक माषक से दो माषक तक तथा रंगीन कपड़ों की इससे दुगनी होनी चाहिये।

सुनार को एक धरण ( सोलह माशे ) चांदी की वस्तु बनाने पर एक माषक वेतन दिया जाय, सोने की चीज की बन-

---

* आजकल विशेषतया कल कारखानों के श्रमजीवी नकद वेतन पाते हैं, उससे चाहे वे भोजन वस्त्रादि की आवश्यकता की पूर्ति करें, अथवा उसे पान 'बीड़ी' सिग्रेट, शराब या अन्य शौकीनी और विलासिता की चीजों के खरीदने में खर्च कर डालें। पुनः आधुनिककाल में बहुधा व्यवस्थापक तथा वेतन देनेवाले इस बात का विचार नहीं करते कि श्रमजीवियों को जो नकद वेतन दिया जारहा है उससे उनका भरण पोषण यथेष्ट रूप में हो भी सकता है या नहीं।

वाई के लिए उतने सोने का आठवां हिस्सा वेतन दिया जाय। विशेष बढ़िया काम करने पर दूना वेतन दिया जाय।

तांबा, सीसा, कांसा, लोहा, पीतल की चीज की बनवाई धातु के मोल का पांचवां हिस्सा दिया जाय।

कुशल कारीगरों को प्रतिवर्ष ५०० से २००० पण तक और गणकाओं को वार्षिक ५०० से २००० पण तक दिया जाय।

स्थायी या अस्थायी राजकर्मचारियों को उनकी विद्या और कार्य की न्यूनाधिकता के अनुसार उन्हें न्यून या अधिक वेतन तथा भत्ता दिया जाय। साठ पण के पीछे एक आढ़क ( चार सेर ) के हिसाब मे अन्न दिया जाय।

चित्रकार, पादात ( गदका, बनैट, तलवार, आदि खेलने में चतुर ), हिसाब करने वाले तथा लेखक आदि को ५०० पण वार्षिक दिया जाय।

कुशीलव ( नट ) आदि को २५० पण, और जो उनमें बढ़िया बाजे आदि भी बनाना जानते हों, उन्हें दुगना अर्थात् ५०० पण दिया जाय। अत्यन्त साधारण कारीगरों को १२० पण दिया जाय। पशु तथा मनुष्यों के परिचारक, गौ आदि की रक्षा करने वाले और बेगारियों को ६० पण वार्षिक तक दिया जाय।

गुप्तचरों को ५०० से १००० पण तक दिया जाय। गांव के नौकर ( धोबी नाई आदि ) और मुखिया आदि को ५०० पण दिया जाय।

**वेतन सम्बन्धी कुछ नियम**—भारतवर्ष में श्रमजीवी अपने काम और वेतन की शर्तें ठहराने में स्वतंत्र थे। जब कभी कोई ठहराव नहीं होता था तो उन्हें प्रचलित नियम के अनुसार वेतन दिया जाता था। आचार्य कौटल्य के वेतन सम्बन्धी कुछ नियम इसप्रकार हैं:—

वेतन लेकर जो नौकर काम न करे, उसे १२ पण दंड दिया जाय, यदि बिना ही कारण काम न करे तो उसे रोक कर रखा जाय। कार्य की निकृष्टता के कारण, अथवा बीमारी में तथा आकस्मिक आपत्ति में ग्रस्त होने के कारण कार्य करने में असमर्थ हुआ नौकर छुट्टी ले सकता है अथवा अपने कार्य को दूसरे से भी करा सकता है। यदि मालिक थोड़ा सा काम करावे फिर न करावे तो वह नौकर का किया हुआ समझा जाय।

बढ़ई, लुहार, दर्जी, सुनार आदि संघ बना कर भी काम करते थे। आचार्य ने लिखा है कि संघ से इकट्ठी नौकरी पाने वाले, अथवा आपस में मिलकर ठेके आदि के द्वारा काम करने वाले पहले से तय किये हुए के अनुसार या बराबर बराबर आपस में वेतन बांट लेवें। अर्थात् इन लोगों का वेतन यदि पहले से कुछ तय नहीं हुआ है तो सबको बराबर बराबर मिलेगा। किसान फसल के आरम्भ से अन्त तक के साथी को उसके किये हुए काम के अनुसार हिस्सा दे। काम के होते रहते हुए ही यदि कोई तन्दुरुस्त व्यक्ति काम छोड़ कर चलाजाय तो उसे बारह पण दंड किया जाय।

**श्रमियों की स्थिति**—यह हिसाब लगाना तो अत्यन्त कठिन है कि उससमय की आर्थिक स्थिति को देखते हुये किस किस प्रकार के श्रमियों का वेतन कम या ज्यादह था। हां यह कहा जा सकता है:—

१—देश में बेकारी न थी। भाफ या बिजली आदि से चलनेवाले आधुनिक ढंग के बड़े बड़े कल कारखाने न होने से श्रमियों को अपने श्रम तथा कार्य कुशलता का उपभोग करने का यथेष्ट अवसर प्राप्त था।

२—श्रमियों की शिक्षा का, राज्य के भिन्न भिन्न अध्यक्षों द्वारा एवं विविध संघों की ओर से यथेष्ट प्रबन्ध था।

३—मजदूर अपनी सफाई और तन्दुरुस्ती के साधनों या मकानों के लिये स्वामियों के आश्रित न रहते थे। वे अपना स्वतंत्र प्रबन्ध करते थे, और राज्य की ओर से उनके हितका समुचित ध्यान रखा जाता था।

४—राज्य श्रमजीवियों एवं स्वामियों दोनों के अधिकार के लिये आवश्यकतानुसार हस्तक्षेप करता था।

५—श्रमियों को आरामतलबी, विलासिता और फजूल खर्ची से बचाया जाता था।

इसप्रकार यह स्पष्ट है कि आचार्य कौटल्य ने समाज के इस प्रधान वर्ग के हित की कितनी सुन्दर व्यवस्था की थी।

# बीसवां परिच्छेद

## सूद

पूंजीवालों को, उनकी पूंजी के किसी दूसरे व्यक्ति या संस्था द्वारा उपयोग किये जाने की दशा में, मिलनेवाले प्रतिफल को सूद कहते हैं। धन को व्यर्थ अपने पास न पड़े रहने देकर उसे दूसरों को सूद पर उधार देना जहाँ धनपति के कौशल और साहस को प्रकट करता है, वहां अपने धनके अभाव में दूसरे के धन से धनोपार्जन करना सूद पर रुपया लेनेवाले की भी क्षमता सिद्ध करता है। कुछ दशाओं में व्यापार के अतिरिक्त अन्य शारीरिक सामाजिक या मानसिक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये भी रुपया सूद पर लिया जाता है।

**कौटल्य और सूद दर**—आचार्य लिखता है कि सौ पण पर एक महीने में सवा पण ( अर्थात् पन्द्रह फी सदी सालाना ) ब्याज लेना ठीक है। व्यापारी लोगों से पांच फी सदी माहवार, जंगल से दस फी सदी माहवार, और समुद्र में आने-जाने वाले या वहां व्यापार करनेवालों से बीस फी सैकड़ा माहवार ब्याज लिया जाना चाहिये। इससे अधिक सूद लेने वालों को दंड दिया जाय।

इससे स्पष्ट है कि ज्यों ज्यों किसी कार्य में जोखम अधिक हो, कौटल्य उसके लिये सूद की दर अधिक ठहराता है, और यह स्वाभाविक भी है। तथापि सूद की उपर्युक्त दर, आजकल की दृष्टि से बहुत अधिक है, इसमें सन्देह नहीं।

**दर ऊंची होने के सम्बन्ध में विचार**—कौटल्य तथा अन्य नियम निर्माताओं द्वारा निर्धारित सूद की दर के ऊंचे होने से कुछ, विशेषतया विदेशी लेखक यह अनुमान करते हैं कि भारतवर्ष प्राचीनकाल में बहुत दरिद्र था और इसलिये यहां सूद पर रुपया देने की प्रवृत्ति न थी। परन्तु इस सम्बन्ध में निम्न लिखित बातें विचारणीय हैं:—

१—प्राचीनकाल में उन लोगों का जीवन और धन रक्षित नहीं समझा जाता था जिन्हें व्यापार के लिये देश विदेश अथवा जंगलों में घूमना पड़ता था।

२—उससमय अधिकतर कार्य छोटी पूंजी से अथवा कई व्यक्तियों की सम्मिलित बड़ी पूंजी से चल जाता था। जिसके पास साधारण पूंजी भी नहीं होती थी और जो सम्मिलित पूंजी की व्यवस्था नहीं कर सकते थे, उनकी साख कम समझी जाती थी।

३—उस समय किसी को उधार देने की अपेक्षा दान के रूप में रुपये अन्न या वस्त्र आदि की सहायता करना अच्छा समझा जाता था।

४—कई सामाजिक प्रथाओं* के कारण गृहस्थों को विवाह शादी आदि अवसर पर अपने सम्बन्धियों और इष्ट मित्रों से सहायता अथवा कालान्तर में वापिस किये जाने वाले धन के रूप में यथेष्ट रकम मिल जाती थी।

५—भारतीय नीतिकारों ने ऋण लेने की निन्दा की है, ऋण-कर्ता पिता को सन्तान का शत्रु कहा है। इससे सर्व साधारण में ऋण लेने की प्रवृत्ति कम रही है। उनका जीवन संतोषी रहा है। 'ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्' को यहां सद् गृहस्थों ने मान्य नहीं किया। प्रायः अपनी आय में ही अपना निर्वाह करने की प्रवृत्ति रही।

**ऋण-ग्रस्तों की रक्षा**—आचार्य ने ऋण-ग्रस्तों की रक्षा का यथेष्ट ध्यान रखा है। इस सम्बन्ध में उसके मुख्य मुख्य नियम दिये जाते हैं :—

अनेक व्यक्तियों के ऋणी अधमर्ण पर कई उत्तमर्ण (साहूकार) अपने अपने ऋण का एक ही साथ अभियोग नहीं चला सकते। [यदि अधमर्ण कहीं विदेश को जा रहा हो तो उस पर एक साथ मुकद्दमा चल सकता है।]

कार्य करने के समय में किसान और राजकर्मचारियों को ऋण के लिये गिरफ्तार नहीं किया जा सकता।

---

* इनके अवशिष्ट चिन्ह नौता, भात, दहेज, छूछक आदि इससमय भी प्रचलित हैं।

पति के लिये हुए ऋण के सम्बन्ध में स्त्री पर दबाव नहीं डाला जा सकता, जब कि वह उसको चुकाना मंजूर नहीं करती अर्थात् यदि वह स्वयं देना चाहे तब ही उस से पति के ऋण का रुपया लिया जा सकता है, अन्यथा नहीं। [ ग्वाले और इसीप्रकार के अन्य पुरुषों के लिये यह नियम नहीं है, जिन की स्त्रियां उनकी जीविका में सहायक होती हैं। ]

बहुत काल तक यज्ञ में घिरे हुए, व्याधिग्रस्त, तथा गुरुकुल में अध्ययन करते हुए, एवं बालक या शक्ति हीन पुरुष पर जो ऋण हो, उस पर व्याज नहीं लगाया जासकता।

व्याज पूरा न होने पर, पहले ही व्याज लेने के लिये जो अधमर्ण को तंग करे, अथवा व्याज को मूलधन में जोड़ कर मूलधन के नाम से ही उतना रुपया मांगे, उसे मांगे हुए धन का चौगुना दंड होना चाहिये।

**उधार देनेवालों के सम्बन्ध में विचार**—कौटल्य ने इस बात का भी यथेष्ट ध्यान रखा कि यथासम्भव उधार देनेवालों का रुपया विशेषतया जब कि वे बहुत धनी या समर्थ न हों डूबने न पाये। इसलिये जहां वह यह लिखता है कि "यदि कोई उत्तमर्ण ( उधार देने वाला ) दस वर्ष के भीतर अपना ऋण वसूल नहीं कर लेता तो फिर उसके ऊपर उस का कोई अधिकार नहीं रहता" वहां यह भी कहता है कि "परन्तु यदि वह धन बालक, वृद्ध, बीमार, आपद्ग्रस्त, विदेश में गये हुए, देश

त्यागी, या राजकीय गड़बड़ में पड़े हुए धनियों का हो तो वे दस वर्ष के बाद भी उसे प्राप्त करने के अधिकारी रहते हैं।" इसी-प्रकार आचार्य ने यह भी आदेश किया है कि, मृत अधमर्ण (उधार लेने वाले) के (बालिग़) पुत्र उस के ऋण को चुकावें, अथवा उसकी स्थायी सम्पत्ति को लेनेवाले दायभागी, या साथ साथ काम करने वाले उस के ज़ामिन हिस्सेदार उसको चुकावें।

अर्थशास्त्र में ऋण देने लेने के सम्बन्ध में बहुत से नियम बतलाये गये हैं, उन सबका उल्लेख यहाँ नहीं किया जासकता। यह स्पष्ट है कि उस समय रुपया उधार लेने की प्रथा प्रचलित थी, और कौटल्य ने इसके विवेचन को महत्व पूर्ण समझा है।



# इक्कीसवाँ परिच्छेद

## मुनाफा

पहले बताया जा चुका है कि उत्पादन सम्बन्धी प्रबन्ध और साहस को अर्थशास्त्र में व्यवस्था कहते हैं। उसका प्रतिफल मुनाफा होता है। मुनाफा या लाभ वह अन्तर है जो किसी वस्तु की कीमत में तथा उसके लिये प्रयुक्त भूमि, श्रम और मूलधन के प्रतिफलों के योग में होता है।

**मुनाफे का अनुमान**—व्यापार में, विशेषतया विदेश जाकर व्यापार करने में, लाभ का अनुमान करने के लिये आचार्य ने कई बातों की ओर ध्यान दिलाया है। उसने लिखा है कि अपने देश के तथा परदेश के पण्य द्रव्यों के न्यून अधिक तथा समान मूल्य को, और उन के 'पैक' करने (पार्सल या गांठ तैयार करने) के व्यय को अच्छी तरह जान कर शुल्क, वर्तनी-देय (सड़क का महसूल) अतिवाहिकादेय ('वहती' अर्थात् एक सीमा से दूसरी सीमा में माल निकलवाने का खर्च) गुल्म देय (रास्ते के रक्षक का देय अंश) तरदेय (नदी आदि पार कराने वाले नाविक का देय अंश) *भक्त (भोजन का व्यय)

* कौटिल्य का मत है कि यदि मार्ग में अधिक से अधिक अनुमानित लाभ का चौथायी भाग खर्च करने से काम चल जाय तो स्थल मार्ग से

तथा भाटक [ भाड़ा ] आदि सब खर्चों को निकाल कर शुद्ध आमदनी देखी जानी चाहिये। उपर्युक्त खर्चों में एकप्रकार से वह रकम शामिल है, जिसके उपलक्ष्य में चोरी आदि से माल नष्ट होने पर, क्षति पूर्ति हो सकती है और जिसे आजकल की व्यापारिक भाषा में 'बीमा खर्च' कहा जा सकता है।

कौटल्य का उपर्युक्त विवेचन संक्षिप्त होते हुए भी, यह स्पष्ट है कि वह [ आचार्य ] आवश्यक बातों का उल्लेख करना नहीं भूलता।

**लाभ की दर**—वर्तमान भौतिकवाद के युग में अधिक से अधिक मुनाफा उठाना व्यवसाय कुशलता का लक्षण समझा जाता है, और इसके लिये समाज या राज्य की ओर से बहुत कम नियंत्रण होता है। कौटल्य को यह बात पसन्द नहीं थी। वह व्यापार का उद्देश्य धनोपार्जन करना नहीं, सार्वजनिक आवश्यकताओं की पूर्ति करना समझता था। उसके विचार से व्यवसाय द्वारा अपरिमित या अमर्यादित मुनाफा लेना और धनपति होजाना चोरी और डकैती के बराबर था। इसलिये उसने ऐसे व्यवसायियों को चोर न कहे जाने वाले चोर कहा है। आचार्य तैयार वस्तुओं की बिक्री से होने वाला लाभ साधारणतः उनकी लागत का पांच प्रति सैकड़ा निश्चित करता है।

---

विदेशी व्यापार किया जाय। जलमार्ग से व्यापार करना अधिक बचत होने की दशा में ही आचार्य को स्वीकार होगा।

कुछ दशाओं में, विशेषतया विदेशी व्यापार को उत्तेजना देने के लिये वह इसका परिमाण दस प्रति सैकड़ा तक उचित समझता है।

**मुनाफे का नियंत्रण**—व्यापारी निश्चित मुनाफे से अधिक न लें, इसके लिये कौटल्य कई नियम निर्धारित करता है, उदाहरणवत् उसका आदेश है कि शुल्काध्यक्ष शुल्क अर्थात् चुंगी वसूल करने के लिये पदार्थों के परिमाण और गुण का निरीक्षण करे, और प्रत्येक पदार्थ की कीमत निश्चित होजाय। यह क़ीमत व्यापारी गुप्त न रखे, वह इस की घोषणा करे। इस दशा में वह मनमाना मुनाफा ले ही नही सकता।

—:o:—

# बाइसवां परिच्छेद

## धन वितरण और समाज

कौटल्य के धन वितरण सम्बन्धी विचारों पर पिछले पृष्ठों में प्रकाश डाला जा चुका है। इस परिच्छेद में हम यह विचार करना चाहते हैं कि उससमय, धन वितरण की दृष्टि से समाज की क्या स्थिति थी, और आचार्य के नियमों का क्या प्रभाव पड़ा था। पहले धन वितरण के महत्व का विचार करलें।

**धन वितरण का महत्व; आधुनिक असमान वितरण**--धन वितरण का प्रश्न समाज के लिये कितने महत्व का है इस विषय में संक्षेप में यह कहदेना ही पर्याप्त है कि इसके हल होने पर ही समाज का बहुत कुछ सुख-दुख निर्भर होता है। आजकल भिन्न देशों में जो आन्तरिक कलह या अशान्ति का साम्राज्य है उसका एक मुख्य कारण धन वितरण की असमानता है। धनवान देशों में प्रायः थोड़े से आदमी बेहद धनिक हैं, असंख्य जनता तो जीवन निर्वाह के साधारण साधनों से भी वंचित है। कृषि-प्रधान स्थानों में दरिद्र रोग ग्रस्त किसानों और लोभी जमींदारों के झगड़े नित्य की घटनायें हैं। औद्योगिक केन्द्रों में मजदूरों और

पूंजीपतियों का संघर्ष अधिकाधिक विकराल रूप धारण करता जाता है। मशीनों ने बेकारी बहुत बढ़ा दी है, उधर कारखानों के मालिक श्रमजीवियों को कम से कम मज़दूरी देकर अधिक से अधिक काम लेना चाहते हैं, वे उनके स्वास्थ्यादि का भी ठीक प्रबन्ध नहीं करते। मज़दूर देखते हैं कि जहां हमें प्रतिदिन पांच सात आने या साल में सौ डेढ़ सौ रुपये मिलते हैं, पूंजीपति को इससे सैकड़ों गुना लाभ या बचत रहती है, वह अधिकाधिक धनवान होता जाता है और हम दिन पर दिन अधिक ऋण-ग्रस्त और संकटापन्न होते जाते हैं। वे राज्य का ध्यान इस ओर दिलाने की चेष्टा करते हैं और समुचित व्यवस्था न होने पर, असन्तुष्ट होकर संगठित आन्दोलन तथा व्यापक हड़ताल करते हैं। अथवा कभी कभी ऐसा भी होता है कि पूंजीपति यह समझता है कि मजदूरों पर कार्य करने को बाध्य करने के वास्ते वह कारखाने का 'द्वारावरोध' करता है। ऐसी बातों से, बहुत से देशों को कुल धन-राशी काफी बढ़ी-चढ़ी होते हुए भी सर्वसाधारण की सुख-शान्ति प्रायः दुर्लभ हो रही है। इस परिस्थिति के मुख्य दो कारण हैं, ( १ ) व्यापार की आधार-शिला पूंजीवाद होना, और ( २ ) गृह-शिल्प या गृह उद्योग का क्रमशः नष्ट होजाना, और मशीनरी का बाहुल्य।

**प्राचीन व्यवस्था, पूंजीवाद का अभाव**--प्राचीन भारत में ऐसा न था। देश धन-धान्य पूर्ण होने पर भी आजकल के धन-सम्पन्न राष्ट्रों को सतानेवाले संकटों से मुक्त था।

इसका एक मुख्य कारण यह था कि उससमय पूंजीवाद का अभाव था बड़ी मात्रा को उत्पत्ति करनेवाले कल-कारखाने नहीं थे। गृह-शिल्प का खूब प्रचार था। कौटल्य के अर्थशास्त्र से ज्ञात होता है कि यद्यपि उस समय भी भिन्न भिन्न व्यवसाय-संघों में बहुत से आदमियों के मिलकर काम करने की व्यवस्था थी, परन्तु वहां उनके पास अपने अपने औजार होते थे, सब अपने अपने काम के स्वयं निरीक्षक होते थे। सब अपने अपने काम का प्रतिफल अपनी योग्यता के अनुसार पाते थे, जिसका आधार आजकल की तरह मशीनरी नहीं थी। काम करनेवाले व्यक्ति श्रमजीवी होने के साथ साथ छोटे छोटे पूंजीपति भी होते थे। हां, राज्य के कारखानों में मजदूर माल तैयार करके राज्याधिकारियों के हवाले करते थे, परन्तु उन्हें भी अपने भरण पोषण की चिन्ता नहीं करनी पड़ती थी। उनके भोजनादि का सामान राज्य से मिलता था। आचार्य ने प्रत्येक श्रमजीवी के लिये कुछ नकद वेतन के अतिरिक्त निश्चित परिमाण में 'भक्तान्न' या भत्ते की व्यवस्था की है।

उसने मुनाफे को दर निर्धारित करके व्यापार द्वारा [अधिक मुनाफा प्राप्त करने की दशा में] समाज में होनेवाली धन वितरण की असमानता को भी रोक दिया था।

**समानता का भाव**--प्राचीनकाल में यदि कोई व्यक्ति औरों की अपेक्षा बहुत अधिक धनवान हुआ भी, तो वह अपना धन समाज के हितार्थ तो खर्च ही करता था, सर्व

साधारण के वास्ते शिक्षा, स्वास्थ्य तथा अन्य सुविधाओं के लिये भी विविध प्रकार के आयोजन करता था। जब धनवानों को अपने व्यक्तिगत स्वार्थ या ऐश्वर्य के लिये धन संचित करने की तृष्णा न हो, जब वे गुरुकुलों में अन्न आदि भिजवावें, तीर्थों में सदा-वर्त्त खोलें, स्थान स्थान पर कुएं अतिथिशाला या धर्मशाला आदि बनवायें, सर्दी की ऋतु में कम्बल और रजाई आदि बंट-वायें, और सार्वजनिक प्रश्नों पर विचार करने के लिये सर्वसाधारण से मिलने जुलने में संकोच न करें, तो किसी को उनसे ईर्षा क्यों हो। यह कहावत कि 'घी गिरा तो चावलों ही में तो गया' उससमय पूर्णतः चरितार्थ होती थी। सर्वसाधारण को संतोष रहता था कि धनवानों के पास गया हुआ धन आखिर हम सब ही के काम आता है।

यद्यपि उपर्युक्त प्रकार की बातें लोगों की स्वेच्छा से ही होती रहती थीं, तत्काल-नियम भी जनता को इस विषय में सावधान रहने की प्रेरणा करते थे। कौटल्य ने 'नागरिक' अर्थात् नगरा-धिकारी के कार्यों के प्रसंग में लिखा है कि 'जो पुरुष अत्यधिक व्यय करने वाला हो, अथवा अहितकर कार्य करनेवाला हो, उसकी सूचना 'गोप' अथवा स्थानिक, अधिकारी को दी जाय।' इससे स्पष्ट है कि अपने स्वार्थ, ऐश्वर्य या भोग विलास आदि में अधिक व्यय करने को कौटल्य अपराध मानता है, और इस प्रकार धन वितरण को असमानता के अनिष्टकारी प्रदर्शन को रोकता है।

**प्राचीन संस्कृति और वर्ण व्यवस्था**--प्राचीन संस्कृति भी ऐसी थी कि वह धन के असमान वितरण को कष्ट-प्रद नहीं होने देती थी। उससमय धन की विशेष प्रतिष्ठा नहीं थी; प्रतिष्ठा थी, गुणों की। हर एक आदमी रुपये पैसों के पीछे नहीं दौड़ता था, धन के लिए जुआ, सट्टा फाटका, या छल कपट आदि नहीं करता था। इसका एक कारण यहां की प्रचलित वर्ण व्यवस्था थी, जिसका कौटल्य ने भी समर्थन ही किया है। तदनुसार समाज का सर्वोपरि अंग निस्पृह विद्वान (ब्राह्मण) था जो निर्धनता का जीवन बिताते हुए भी राज-दरबार तक में सम्मानित था। यही नहीं, वे अपने परामर्श से राज-कार्य का संचालन कराते थे। ब्राह्मणों से नीचे, दूसरा दर्जा क्षत्रियों का था, ये भी देश-रक्षा के महत्वपूर्ण कार्य में योग देने के कारण आदर मान के अधिकारी होते थे, धन के कारण नहीं।

जिस वैश्य वर्ग का कार्य धनोत्पादन करना था, जो प्रायः धनवान होता था, उसका प्राचीन समाज में प्रथम नहीं, द्वितीय भी नहीं, तीसरा दर्जा था। फिर जब ये अपने उत्पन्न धन का उपयोग सर्वसाधारण के हितार्थ करते रहते थे, तो किसी को इनके धन से डाह होना अस्वाभाविक ही था। शूद्र शारीरिक परिश्रम से अपना निर्वाह किया करते थे, परन्तु जैसा कि पहले कहा जा चुका है, उससमय श्रमजीवियों को आजकल की तरह भोजन वस्त्र का अभाव नहीं रहता था, कौटल्य ने भक्तान्न, की व्यवस्था करके उन्हें इस विषय में निश्चिन्त कर रखा था।

इसप्रकार कौटल्य के समय में, तथा उसके नियमों के अनुसार देश में गृह-शिल्प का काफी प्रचार था, पूँजीवाद का अभाव था, धनवानों की अपने अन्य बन्धुओं के प्रति यथेष्ट सहानुभूति थी, तथा ऐसी संस्कृति और वर्णव्यवस्था थी जिसमें धनहीन व्यक्ति भी अपने गुणों के कारण यथेष्ट मान प्रतिष्ठा पाते थे। धन का वितरण बहुत कुछ समान था, और जो थोड़ी बहुत असमानता थी, वह लोगों में असन्तोष पैदा करनेवाली या उन्हें कष्ट देनेवाली नहीं होती थी। सर्वसाधारण का जीवन शान्तिमय था। प्रत्येक को शारीरिक, मानसिक वृत्तियों के विकास का यथेष्ट अवसर था। देश आजकल की सर्व-व्यापी बेकारी, दरिद्रता या चिन्ता से मुक्त था। हमारे अर्थशास्त्री फिर इस देश को वैसी आर्थिक स्थिति प्राप्त कराने का प्रयत्न करें।



# भारतवर्षीय हिन्दी-अर्थशास्त्र-परिषद

( सन् १९२३ ई० में संस्थापित )

**सभापति:—**

श्रीयुत पंडित दयाशंकर दुबे, एम० ए०, एल-एल० बी० अर्थ-शास्त्र अध्यापक, प्रयाग विश्वविद्यालय, प्रयाग।

**मंत्री:--**

( १ ) श्रीयुत जयदेव प्रसादजी गुप्त, एम० ए० बी० काम० एस० एम० कालेज, चंदौसी।

( २ ) साहित्यरत्न पंडित उदय नारायण जी त्रिपाठी एम० ए० अध्यापक, दारागंज हाई स्कूल, दारागंज, प्रयाग।

इस परिषद् का उद्देश्य है जनता में हिन्दी द्वारा अर्थशास्त्र का ज्ञान फैलाना और उसका साहित्य बढ़ाना। कोई भी सज्जन १) प्रवेश शुल्क देकर इस परिषद् का सदस्य हो सकता है। जो सज्जन इसे कम से कम १०० ) की आर्थिक सहायता देते हैं, वे इसके संरक्षक समझे जाते हैं। प्रत्येक सदस्य और संरक्षक को परिषद् द्वारा प्रकाशित या संपादित पुस्तकें पौने मूल्य पर दी जाती हैं।

परिषद् की संपादन समिति द्वारा सम्पादित होकर निम्न लिखित पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं:—

( १ ) भारतीय अर्थशास्त्र ( दो भाग )।

( २ ) विदेशी विनिमय।

( ३ ) अर्थशास्त्र शब्दावली।

( ४ ) कौटिल्य के आर्थिक विचार।

इनके अतिरिक्त, निम्न लिखित पुस्तकों का सम्पादन हो रहा है:—

[ ५ ] संपत्ति का उपभोग।

[ ६ ] भारत की जनता।

[ ७ ] राजस्व शास्त्र।

[ ८ ] अंक शास्त्र।

हिन्दी में अर्थशास्त्र सम्बन्धी साहित्य की कितनी कमी है, यह किसी साहित्य प्रेमी सज्जन से छिपा नहीं है। देश के उत्थान के लिये इस साहित्य की शीघ्र वृद्धि होना अत्यन्त आवश्यक है। प्रत्येक देश प्रेमी तथा हिन्दी प्रेमी सज्जन से हमारी प्रार्थना है कि वह इस परिषद का संरक्षक या सदस्य होकर हम लोगों को सहायता देने की कृपा करे। जिन महाशयों ने इस विषय पर कोई लेख या पुस्तक लिखी हो, वे उसे सभापति के पास भेजने की कृपा करें। लेख या पुस्तक परिषद द्वारा स्वीकृत होने पर सम्पादन समिति द्वारा बिना मूल्य सम्पादित की जाती है। आर्थिक कठिनाइयों के कारण परिषद अभी तक कोई पुस्तक प्रकाशित नहीं कर पायी है, परन्तु वह प्रत्येक लेख या पुस्तक को सुयोग्य प्रकाशक द्वारा प्रकाशित कराने का पूर्ण प्रयत्न करती है। जो सज्जन अर्थशास्त्र सम्बन्धी किसी भी विषय पर लेख या पुस्तक लिखने में किसी प्रकार की सहायता चाहते हों, वे नीचे लिखे पते से पत्र व्यवहार करें।

दयाशंकर दुबे, एम० ए०

दारागंज, प्रयाग।